ज्ञान नौका पर चढ़िके, भव सिन्धु पार लगावे ॥३॥
कोटि मन वीरा काष्ट को, छिनमें अग्न जलावे ।
ज्ञान अग्नि प्रगट हुयो, सब कर्म विलावे ॥४॥
ज्ञान सम उत्तम नहीं, श्री मुख आप सुनावे ।
नाथ विवेक कहे श्रद्धा कर, अक्षय शांति पावे ॥५॥

दीखे सुने सो ब्रह्म है, विश्व भाव विलावे ।
वन्ध्या पुत्र कबु जन्मा नहीं क्या तूं लाड़ लड़ावे ॥टेर॥
मृग तृष्णा जल है नहीं कैसे प्यास बुझावे ।
नभ कमल खिले नहीं, क्या तुं गंध सरावे ॥१॥
स्वप्न सृष्टी सम जगत है साचो भाण्य कहावे ।
रज्जु सर्प सीपी रजत सम, प्रति भास दिखावे ॥२॥
ना होई ना होयसी, मध्य कहाते आवे ।
सच्चिदानन्द घन ब्रह्म में दूजो नाहि समावे ॥३॥
आदि अन्त ब्रह्म आतमा, मध्य सोई रहावे ।
अस्ति भाति प्रिय सिन्धु में विश्व लहर दिखावे ॥४॥
वस्त्र सब रूई रूप है, शस्त्र लोह समावे ।
सोनो भूषण जुदो है नहीं घट मृत्तिका थावे ॥५॥
उत्तम गुरु शुद्ध ब्रह्म है, दूजा भाव मिटावे ।
नाथ विवेक सहीस्वरूप है नाथ सिन्धु समावे ॥६॥

फकीरी निर्भय फिरे मस्तान ऊँच नीच की दृष्टि नहीं लावे,
गिने नहीं खान सुलतान ॥ टेर ॥

निन्दा स्तुति सम कर जाने ऐसे ही मान अपमान ।
हर्ष सोक का लेश नहीं व्यापे, गरक रहे गलतान ॥
अनासुरति मिले सोई भोगे चिन्ता तजे खान अरु पान ।
कबहुक ओढ़े साल दुसाला, कबहुक भस्मी रमान ॥
कबहुक पोढ़ण मंदिर-महलों, कबहुक भूमि मसान ।
कबहुक घूमे बाग बगीचों, कबहुक जंगल उद्यान ॥
लोभ मोह का शूल मिटावे, त्यागी कुल की कान ।
जाती वरण को कलपित समके, आपही उलट समान ॥
उत्तम नाथ गुरु मिले मस्तान, मस्त सुनाई तान ।
नाथ विवेक भया दिवाना, सुने नहीं दूजी कान ॥

फकीरी शूर वीरों से होय,
ज्ञान खड्ग दृढ़ धारण करके देवे अविद्या खोय ॥ टेर ॥
धन पुत्र लोक बड़ाई त्यागे सदा रहे निर्मोय ।
सारी सृष्टि मिथ्या जाने, फेर नहीं सामा जोय ॥
ब्रह्मानन्द में निश दिन जागे, जग दृष्टी रहे सोय ।
सोवत जागत खावत पीवत, सूरत सोहं में पोय ॥
मेरी तेरी का शूल मिटावे, नहीं जाने एक और दो ।

ज्ञान अग्नि प्रगट करके सकल वासना खोय ॥
उत्तम नाथ गुरु स्वरूप लखायो, अब संशय रहे नहीं कोय।
नाथ विवेक ज्ञान भानु में तिमर कहाँ ते होय ॥

मैं हूँ द्रष्टा साक्षी चेतन नहीं है मेरी काया,
अजर अमर अविनाशी हूँ मैं ब्रह्म रूप निज थापा ॥टेर॥

आकाश वायु तेज जल पृथ्वी पांच तत्व की काया।
इन्द्रिय झरोखे आसन करके नाना खेल खिलाया ॥
आना जाना खाना पीना देह धर्म सुन भाया।
उठणा बैठणा सोवणा जागणा रोग अरोगी काया ॥
व्यष्टि उपाधी अविद्या कहिये समष्टि उपाधी माया।
व्यष्टि समष्टि दोनों त्यागे असी पद शुद्ध लखाया ॥
ना कोई जाति ना कोई गोत्रो ना कोई जननी जाया।
आदि अन्त मध्य नहीं मेरे मैं हूँ अनन्त अजाया ॥
उत्तम नाथ गुरु कृपा करके प्रेम प्याला पाया।
नाथ विवेक भया मस्ताना दुतिया भर्म मिटाया ॥

सोहं हंसो हंसो सोहं डमरू बाजे, अज्ञान दूर भाजे।
पुण्य प्राणी सुनने आवे, नुगराँने खारो लागे ॥
पूर्व जन्म में शिव नेपूज्यो विष्णु ध्यायो जाने मीठो लागे।
तेरीही आतम परमात्मा को नाम है क्यों तू लेता लाजे ॥

जम बिचारे की कूण चलाई मृत्यु गल नहीं लागे ।
इसकूं तूँ हृदय में रटले ग्रह गोचर नहीं लागे ॥
लोक निधि की कूंण चलाई, रिद्ध सिद्ध चरणों लागे।
योगी यती मुनि निश दिन रटते अब भी सज्जन साजे ॥
होठ कंठ हाले नहीं श्वास श्वास में वाजे, सत गुरु शंकर
खूब बजाया । नाथ विवेक भी सुणने आया ॥
अब अनहद धुनि गाजे हो ॥

मछलिया मतजाये समुदोंरे वार, समुदोंर बार बुगला बैठा
धीवर डारि जाल ॥ टेर ॥

तावड तपसी पवन चलसी होसी भूँडा हाल ।
तडफ २ तेरा प्राण निकस सी कोई न पूछे सार ॥
बाहर गयों फिर घर नहीं आवें, भटक २ जावेली हार ।
समुद्र मिलने का सोंसा पडसी, खावेला छीलरी योंरी गार ॥
येतो समुद्र कबुन सूकै न कोई आर, न पार ।
निशदिन रहना कबून तजना, नित नित करना प्यार ॥
ऊँडा है गैरा ठंडी अविलेरा, सब जग को आधार ।
मीठा जल पीना सुखसे जीना, कबहुन होवे खवार ॥
उत्तम गुरु की दाया समुद्र बताया नहीं तो, वेतो भवकी धार ।
कहे विवेक में वहीं बसतहूँ मिटी चोरासी री हार ॥

## ॥ ज्ञान गोथली चौपाई ॥

पांच तत्व की गोथली वनाई, तीन गुणों का रंग चढ़ाई।
प्राण सूत से खूब मिलाई, नव दस मास त्यार होय आई॥
मात पितु सब के मन भाई, घर २ हर्ष बँटत वधाई।
ज्ञान ध्यान दोय रतन भराई, हरि भजन विना वृथाना गमाई॥
पूर्व जन्म से गोथली पाई, अवसर गयों फिर पछताई।
काम क्रोध दोय चूहा लागा, निश दिन काटे प्राणहि धागा॥
दिन २ गोथली सलों भरीजे, क्षण २ आयु घाटो छीजे।
इस गोथलीको विश्वाशन कीजे, होय होशियार सुकृत करलीजे
ये गोथली निश्चय है विनाशी, लो गुरु सरण कटे चौरासी।
तज हँकार गुरु सरणे जावो मिटे अज्ञान परम पद पावो॥
जन्म मरण दुख है अति भारी, फटै गोथली लगे न कारी।
याते अहं ब्रह्म उर धारो भेद बुद्धि को दूर विडारो॥
भेद बुद्धि महा दुख दाता च्चारो वेद प्रगट यूं गाता।
सत गुरु सैन समझ कर सारो सब घट माहीं ब्रह्म विचारो॥
ये जग सब स्वार्थ की यारी मात पितु बांधव सुत नारी।
गुरु उत्तम ये सैन लखाई कर निश्चय प्रगट में गाई॥
भर संभार सीव कर मेली मुक्ति सेवा की हैये धेली।
कहे विवेक भूल मत कीजे, कर विचार हेत से लीजे॥

❀ दोहा ❀

मानुष जन्म ये गोथली मिले न वारंवार।
जो कुछ त्रुटि रह गई तो लीजे आप सुधार॥

## ॥ अथ गुरु उपदेश लिख्यते ॥

उठो हंसा जागो हंसा निद्रा निवारो,
गुरु चरणों में शीश धरो ममता को मारो।
लख चौरासी भटकत आयो सोहं शब्द संभारो॥
सोहं शुद्ध ब्रह्म है सोई रूप है तेरा,
गुरु सेवा से परख ले मिटे चोरासी फेरा।
गुरु ब्रह्मा गुरु विष्णु है गुरु महेश्वर आप।
दर्शन कियों दुख दूर हूवै मिटे त्रिविध ताप॥
कर प्रणाम पूजन करो कटे पुरबला पाप।
दे उपदेश अज्ञान उड़ावे, दर्शावे आपो आप॥
गुरु परमेश्वर एक है मत कोई जानों दोय।
शिष्य उलट गुरु में मिले जन्म मरण नहीं होय॥
नमस्कार गुरु देव को करूं जु वारम्वार।
शरण पड़ा हूँ आप की लीजो नित्य संभाल॥
शिव रूठे गुरु तार दे गुरु रूठे नहीं निस्तार।

नित हाजर सन्मुख रहो भव सिन्धु उत्तरो पार ॥

* इति शुभम् *

ये स्थूल शरीर की उत्पत्ति करने हारा जो पिता है तथा ब्रह्मभाव की प्राप्ती करणे हारा गुरु रूप जो पिता है, तिन दोनों में ब्रह्म भाव की प्राप्ती करने हारा गुरु रूप पिता अत्यन्त श्रेष्ट है काहे ते या अधिकारी पुरुष का ब्रह्म उपदेश से गुरु से ब्रह्म तत्व रूप करिके जन्म होवे है, सो ब्रह्मतत्व रूप जन्म ही या जीवत अवस्था विषे तथा मरने ते अनन्तर सर्वकाल विषे नित्य है कदाचित् भी नाश होवे नही। मनु ७५३

हंस कहिये ब्रह्म विद्या अमृत से इस लोक में मुक्ति वास्ते नित्य साधन है और कोई नही सो गुरु इस ब्रह्म विद्या कूं देता है ब्रह्मविद्या उपनिषद् मन्त्र २६ महा विद्या हंस रूप परमेश्वरी को देनेवाले तिस गुरू का दास भाव सदा करने योग्य है परम बुद्धि के सहित जो मुमुक्षु है इस पृथ्वी मण्डल में शुभा शुभ किसी कार्य को गुरु कहै सो शिष्य को करना ही योग्य,

भागवत स्कंध ११ अध्यांय १८ श्लोक ४३ वें में

भगवान् ने कहा है जो तमो गुण अधिक हो जिस विषे सोई नरक है और नरक नहीं है और माता पिता भ्राता पुत्र बन्धु गुरु है मनुष्य का शरीर ही घर है और घर नहीं जिस पर गुरु प्रसन्न है सोई धनी है सुवर्ण आदि कों से धनी नहो है इस ब्रह्म विद्या का उपदेश देने हारा सोई गुरु है और नहीं मता पिता आदि से अत्यन्त श्रेष्ट है।

शांडिल्य उपनिषद् मन्त्र ३६ शिष्य का गुरु ही परम धर्म है गुरु ही परम गती है एक अक्षर दाता गुरु को जो शिष्य सेवा से प्रसन्न नहीं करता है उसकी श्रवण की हुई विद्या सब निष्फल होती है जैसे फूटे घड़े में जल नास्तिक और कृतघ्न और दुराचारी और विद्या के अभिमानी ईश्वर से विमुख ऐसे दुष्ट पुरुषों को-श्री रामजी कहते है के है हनुमान उपदेश नहीं देना चाहिये शिष्य सेवा परायण होवे शिष्य भाव होवे पुत्र की हित करने हारा होवे मेरा भक्त होवे शुशील स्वाभाव होवे उत्तम कुल का होवे, विवेक वैराग्य षट संपत्तिमुमुक्षुता ये चार साधनों करके युक्त होवे प्रमाद ते रहित होवे जो पुरुष साक्षात् परमेश्वर की न्याई ब्रह्म वेता गुरु कुं देखता होवे ऐसे गुरु भक्त अधिकारी के प्रति सो ब्रह्म वेता गुरु ब्रह्म विद्या का उपदेश करे ऐसा गुरु भक्ति युक्त अधिकारी ही तो ब्रह्म

विद्या के मोक्ष रूप फल कू प्राप्त होवे है। और जो पुरुष गुरु भक्ति से रहित है सो पुरुष जो कदाचित किसी दैव योग से ता ब्रह्म विद्या का अध्ययन भी करे है तो भी ता गुरु भक्ति ते रहित पुरुष को ब्रह्मविद्या के श्रवण का फल होवे नहीं उलटा ता गुरु भक्ति ते रहित पुरुष को अनर्थ की ही प्राप्ती होवे है। यह व्यास भगवान ने कथन करो है। ब्रह्मविद्या के दातागुरु को शिष्य दूसरे मनुष्यों के समान देखता है उनको इस लोक पर लोक विषे कभी सुख नहिं होता है। जो ब्रह्मविद्या के दातागुरु की काया मन वाणी करके अवज्ञा करता है वो हजारों बिछुयों के डंक के समान रौरव नरकों को जाता है अपणे शरीर करके गुरु को खेद पहुँचाना ये शरीर कृत अवज्ञा है। और अपने गुरुका मन करके दूषण का चितवन करना या का नाम मन की अवज्ञा है। अपनी वाणी करके गुरु की निन्दा करनी ये वाक कृत अवज्ञा है। एक अक्षर प्रदाता को जो शिष्य नहि मानता है सो मूढ पर्लै पर्यन्त नरक में पचते हैं कामी और ब्रह्म हत्य रे जिन लोकों कूं जाते है उन लोकों का ही ब्रह्मविद्या दातागुरु से द्रोह करने हारे जाते है। ब्रह्म विद्या का उपदेश करने हारा जो गुरु है ता गुरु के साथ जो पुरुष द्रोह करे सो गुरु द्रोही शिष्य हो महा पात की

जानना तथा वही उपपातक की जानना। तहाँ ब्रह्म-हत्या। सुरा पान सुवर्ण की चोरी गुरु की स्त्री के साथ गमन इन पापों के करने हारे का नाम महापातकी है गौवधादिक पाप करने हारे का नाम उपपातकी है ऐसे गुरु द्रोही रौरवादि नरकों को प्राप्त होवे है तथा वे नरकों विषे सहस्र कल्प पर्यंत वास करे है तिस ते अनन्तर सो गुरु द्रोही शिष्य विष्टा विषे कृमि शरीर कूं प्राप्त होवे है किंवा शास्त्र विषे जितनी विद्या है तिन सर्व विद्याओं की प्राप्ती विषे यह गुरु ही कारण है इस वास्ते या अधिकारी पुरुष ने महादेव की न्याई ता गुरु का पूजन करना और या शिव के पुजन ते भी अधिक पुजन करना शिव जी रूठे तो गुरु तराते है परंतु गुरु के रुठे शिव भी नहीं तरा सकता है ऐसे मनुष्य शरीर रूपी नौका को प्राप्त हो करके गुरु रूपी केवट के शरण नहीं जाते वो आत्म हत्यारे है। मुक्ति उपनिषद में श्री राम ने हनुमान जी के प्रति ये उपदेश किया—योग शिखा मणि उपनिषद में भी ५ वे अध्याय में जैसे गुरु है तैसे ईश्वर है जैसे ईश्वर है तैसे गुरु है गुरु की परम भक्ति करके पूजन करा गुरु ईश्वर में कोई भेद नहीं है। ब्रह्म विद ब्रह्मैव भवति ब्रह्मवेत्ता पुरुष ब्रह्म रूप ही है ऐसा श्रुति ने कहा है यह अधिकारी शिष्य आत्म ज्ञान करके जिस ब्रह्म कूं प्राप्त

होवे है सो ब्रह्म वेता की अवज्ञा तें ब्रह्म की ही अवज्ञा होवे है अयम आत्मा ब्रह्म या श्रुति विषे ब्रह्म वेता को ब्रह्म ही कहा है तथा आत्मा का ब्रह्म के साथ अभेद कहा है यातें ब्रह्मकी अवज्ञा ते या आत्मा की ही अवज्ञा होवे है आत्मा की अवज्ञा ते सर्व जगत की अवज्ञा होवे है अवज्ञा रूप हनन शस्त्र के हनन ते भी अत्यंत दारुण है शस्त्र करके हनन किया हुआ पुरुष क्षणमात्र दुख को प्राप्त होवे है कदाचित नहीं भी होवे है अवज्ञारूपी शस्त्र करके हनन किया हुवा ये पुरुष स्मृति द्वारा मरण पर्यंत दुःख को प्राप्त होवे है याते गुरु के हनन करके सर्व जगत को हनन करने हारा जो गुरु द्रोही शिष्य है ता गुरु द्रोही शिष्य को सुख की प्राप्ति होनी अत्यंत दुर्लभहै यातें जिस अधिकारी शिष्य को अपने कल्याण करने की इच्छा होवे तिस अधिकारी शिष्य नें मन वाणी शरीर करके ता ब्रह्म वेता गुरु की प्रशंसा करनी जैसे शिवादिक देवताओं के पूजन को सावधान हो के करे है तैसे सावधान होय करके गुरु का पुजन करना ब्रह्म वेता गुरु शिष्य के प्रति शुभा शुभ कहे ता को प्रसन्न मन होय के करना ता कार्य के करने से अपने शरीर के रक्षा की चिन्ता नहीं करनी । ता शिष्य नें अपने कानों करके ता गुरु की

कीर्ति ही सदा श्रवन करनी। अपने मुख करके सर्वदा ता गुरु की स्तुति ही करना ता शिष्य के समीप जो कोई दुष्ट पुरुष ब्रह्म वेता गुरु के दोषों कुं कथन करे है तो ता शिष्यने जो ता निन्दक दुष्ट पुरुष के निरादर करने विषे जो कदाचित् सामर्थ नहीं होवे तो जिस स्थान विषे दुष्ट निन्दा करते हैं, जिस स्थान ते सो शिष्य दूर चला जावे, जो कदाचित दूर जाने विषे समर्थ नहीं होवे, तो अपने कानों को बन्ध करके स्थित होवे जिस करके अपने गुरु की निन्दा श्रवण करने विषे नहीं आवे या ते ये सिद्ध भया शिष्य को अपने कल्याण की इच्छा होवे तिसने शिव विष्णु आदिक देवताओं की न्याई रात्री दिन विषे सावधान होय के अपने गुरु की भक्ती करनी ता गुरु की भक्ती करके मोक्ष की प्राप्ती होवे है, ऐसे ब्रह्मविद्या के दाता गुरु ते जब शिष्य विमुख होवे है ऐसे विमुखशिष्य से सम्पुर्ण देवता भी विमुख होय जावे हैं। उन शिष्य का पुण्य क्रिया ही सब पाप रूप होता है, आयु धन जश परलोक सुख महात्माओं का आशिर्वाद मंगल इन सब का नाश हो जाता है (भागवत स्कंध १० अ० ५ श्लोक ४६ जो ना तपस्वी है, ना गुरु भक्त है, न गुरु की सेवा करी है गुरु ईश्वर के वचनों में दोष निकालता है, उनको ब्रह्मविद्या

का उपदेश नहीं करना। गीता अ० १८ श्लोक ६७ जब पर्यंत विद्वान की आयुष्य होवे, तब पर्यंत ता विद्वान पुरुष को भी ये तीनों वंदना करने योग्य है। एक तो वेदान्त शास्त्र दूसरा वेदान्त के उपदेश करने द्वारा गुरु तीसरा ईश्वर जबो विधी निषेध ते रहित जीवन मुक्त परम हंस संन्यासीयों ने भी गुरु का पूजन अवश्य करने योग्य हैं तभी अन्य आश्रम वाले पुरुषों ने गुरु का अवश्य पूजन करना याके विषय क्या कहना है ब्रह्माकार वृत्ति के बिना वेदान्त शास्त्र का अध्ययन करना, तथा संन्यास आश्रम का गृहण करना निष्फल है इस वास्ते ब्रह्मा कार वृत्ति का यत्न में सम्पादन करना, ता का निरूपण तेज बिन्दु उपनिषद् के ४३ वें मंत्र में कहा है। जो पुरुष परम पवित्र सर्व ते उत्कृष्ट ब्रह्माकार वृत्तिका परित्याग करे है वो पुरुष इस संसार विषे वृथा ही पशु की न्याई जीवे है ४४ वें मंत्र में यह कहा है जो पुरुष ब्रह्मा कार वृत्ति के स्वरूप को जानता है तथा जानकरके ब्रह्माकार वृत्ति की वृद्धी करता है अर्थात निर्विकल्प समाधि पर्यंत वृत्ति की स्थिति होती है ते ब्रह्म निष्ट ही सत्य पुरुष है, तथा वंदना करने योग्य है तथा तीनों लोक विषे धन्यवाद करने के योग्य है

## राग आसावरी

॥ वाणी ॥ साधो भाई जगमिथ्या दर साई। जगत रूप सोई है परमातम सत् बिन जड़ कछु नाहीं ॥ टेर ॥

दृष्टि गोचर स्थूल पदारथ ये सब धरण विलाई,। अवनी मिले तोय के संगा आपो तेज समाई ॥ १ ॥ पावक मिले पवन में पवन नभ में वाय रेवाई ॥ व्योम अव्योम और चारो तत्व चेतन मांये लखाई ॥ २ ॥ सीपी में रजत स्थाणु में पुरुष रज्जु सर्प दिखाई, गगन नीलता मृग जल थल जिम ब्रह्म में विश्व सदाई ॥ ३ ॥ जानो जंगन जतो सेवडा नेति नेति कर जोई। आदि अंत अरु मध्य नहीं तामें नहीं एक नहीं दोई ॥ ४ ॥ अंतः करण का धर्म ये कहिये काम अरु लोभ सदाई। जो कोई अज्ञ आपमें कलपत सदा भरमाई ॥ ५ ॥ सूत्र पुराण वेद और गीता ये कहे सब थक जाई। जप तप होम कीर्तन पूजा है त्रिपुटि के माहि ॥ ६ ॥ सम दम और विवेक वैरागा ये साधन दरसाई सतगुरु महिमा अधिक गोविंद से आद अनादि गाई ॥ ७ ॥ अजर अमर अविनाशि आनन्दा नित चेतन निर्मोही। अखे अद्वैत अखण्ड अजन्मा बना नाथ कहै सोई ॥ ८ ॥

गुरु देव मेरा भव जल पार करिये हो. दुःखि दीन होय मैं

तुम ही पुकारूं तुम बिन काम नहो सरीये हो ॥ टेर ॥ भव तो सागर गुरुजी भयानक भासे हो जाको देख मन मेरा डरिये हो ॥ १ ॥ माया तो नदी गुरुजी त्रिवर्ण त्रिवेणी हो, जमें सहज किम तरिये हो ॥ पट् तो उर्मी गुरुजी दुस्तार दिसे हो जामें पच आवर्त पडीये हो ॥२॥ काम क्रोध मद लोभ अहंकार हो जो नित दिन मुझसे लडावे हो ॥४ ॥ युगा जो युगों में गुरुजी अनन्त हो उधार या हो अब तो दृष्टि मुझ पर धरिये हो ॥ ५ ॥ नवल नाथ गुरुजी परम कृपालु हो उत्तम नाथ के दुःख हरिये हो ॥६॥

## अथ धर्म नीति

धर्म संग्रह में नित्य तृष्णा कर, और किसी की चुगली मत कर, यदि जन्म मरण से छूटने की इच्छा हो तो उमापति शंकर की शरण हो । तभी तक भय है जब तक शंकर की शरण में नहीं गया । संसार रूपी समुद्र से तुझे भय लगता है तो शंकर भगवान के ध्यानरूपी अमृत को मन द्वारा हमेशा पीया कर । जिससे तेरे को संसार विषे तृष्णा रूपी प्यास मिट जायगी और संशय से निवृत्त हो कर वैराग्य धारण कर अ० १० श्लोक ५ स्कंद-

मु० ब्राह्म- सं स्नान जप होम पुण्य पाठ पितृ तर्पण गो देव अतिथि पूजा इन में आलस मत कर। क्रोध द्वेष भय, कृपणता, मिथ्या, हठ, कुटिलता दंभ उद्वेग इनको यत्न द्वारा त्याग देना चाहिये। क्षत्रिय धर्म में होता हुआ भी व्यर्थ हिंसा मत कर। शुष्क, वैर, वृथा वार्ता, पर निन्दा इन को हमेशा त्याग करदे। शिकार, जूआ, सुरा, पान, स्त्रि तथा कामी और अहार, क्रोध, निन्दा, श्रम यह नव अत्यंत कर ज्यादा नहीं करने चाहिये। अति वार्ता अति क्रोड़ा मद सर्वदा ही छोड़ दे। अति विद्या अति श्रद्धा अति पुण्य अति स्मृति अति उत्साह अति ख्याति अति धैर्य यह अधिकाधिक अच्छे होते हैं। कामना हो तो अपनी स्त्री में ही कर। क्रोध हो तो अपने शत्रु पर ही कर। लोभ हो तो पुण्य संचय में ही कर। अवगुण देखे तो आप ही में देख। द्वेष रखना हो तो पाखंडियों में रख। राग करे तो सज्जनों में कर और अशिक्षित रहने की इच्छा हो तो दुष्ट मंत्रों से अशिक्षित रह। बधिर हो तो पर निन्दा और चुगली से हो। धूर्त चंड शठ क्रूर मित्रादि चपल खल पतित नास्तिक निन्दनीय पुरुषों को दूर से ही त्याग दे। अपनी बड़ाई कभी

नहीं करना चाहिये। धन कुटुम्ब में अति आसक्त नहीं होना। अपनी स्त्री पतिव्रता में माता श्वशुर सत् पुरुष गुरु इन के वचनों में विश्वास किया कर। अपनी रक्षा के लिये सत्य दृढ़ व्रत होकर प्रमाद से रहित होना चाहिये। नौकरों में विश्वास नहीं करना चाहिये। चोर से भी कभी विश्वास घात न करे। और चोर का कभी विश्वास नहीं करे सत् पुरुषों में कभी संशय न करे। तथा सत्य से विचलित न होवे। अनाथ कृपण वृद्ध स्त्री बालक भिक्षुक इन्हों की धनादि शक्ति द्वारा रक्षा करे। शरणागत का त्याग न करे। सदा रक्षा करे अपात्र अथवा सुपात्र नीच वा ऊँच अपने से याचना करे। तो उसे शक्ति अनुसार दे, महान् कीर्ति का संग्रह करे राजा और विद्वानों की कीर्ति ही भूषण है। लक्ष्मी और कीर्ति पुण्य से ही होते हैं। माता पिता गुरु का कोप धन का खरच इनका सहन करे। बेटे और ब्राह्मण के अपराध को क्षमा करदे। जिस बात से ब्राह्मण प्रसन्न हो उसका आचरण करे। संकट में पड़े हुए ब्राह्मण का जो उद्धार करे उनकी आयु बल सुख धन पुण्य प्रजा की उन्नति होती है। कर्मानुकूल जो प्राप्त हो उसका सेवन करना चाहिये। देश काल शक्ति कार्य अकार्य इन्हों का अच्छी तरह विचार करके करना चाहिये। किसी के

कार्य में बाधा नहीं देना और दूसरे की बाधा को निवार्ण करना। चोर और दुष्टों को शक्ति के अनुसार बाधा देनी। स्नान जप होम देव और पित्रों के कर्मों में आलस्य न करे। निद्रा और भोजन में जल्दी न करे। चातुर्य युक्त हो मूर्खता को त्याग सत्यता को धारण कर प्राणियों के मन को प्यारा लगे ऐसा वर्ताव कर थोड़ा अक्षर बहुत अर्थ वाले ऐसा वचन बोले। विपक्षयों से और विपत्ति में कभी न डरना। ब्राह्मण कुल गुरु शासन और पाप से सदा डरते रहना। जाति भाइयों ब्राह्मणों स्त्री पुत्र पंक्ति भोजन में सम भावना रखना। संतों के उपदेश पुण्य कथा विद्वानों की सभा में और धर्म से विमुख न होना। पवित्र जल वाले स्थान विद्वान ब्राह्मण जहाँ बसते हों ऐसे कल्याण मय महादेश में वास करे। जहाँ कुटिल गनिका कुटिल पुरुष बुरा देश और नीचों के संग कदापि न वसे। एक त्रिभवन ईश्वर का आसरा ले। सारे देवताओं का दान पूजन से मान करे। सदा पवित्र दक्षस्थिर शाँत षट्वर्ग को जीतनेवालों को सदा एकान्त में वास करना चाहिये। वेद- पाठी ब्राह्मणों और शाँत यतियों को सदा आवाहन करे। जहाँ वट पीपल अथवा शमी पीपल इकट्ठे हो और पुण्य नदी पुण्य तीर्थ महान तालाब धेनु वृषभरत्न पति की सदा

आज्ञा माननेवाली स्त्री अपना गुरु देव इन्हों को नमस्कार करना चाहिये । ब्राह्म मुहूर्त में उठ कर निर्मल जल से आचमन करके अपने गुरु देवकूं नमस्कार करके उमापति शंकर देव का ध्यान करे और नारायण लक्ष्मी ब्रह्मा विनायक स्कंद दुर्गा देवी सरस्वती और इन्द्रादि लोकनाथ पुण्य श्लोक ऋषि इन सब को चिंतवन करता हुआ सूर्य भगवान को सदा प्रणाम करे । गंध पुष्प तांबूल साक फल शिव भगवान के अर्पण करके भोजन करना चाहिये। भक्ष्य-भोज्य लेह्य चोष्य जो कुछ देता है जो कुछ करता जप स्नान होम स्मरण तप यह सब शिव भगवान के अर्पण करना चाहिये। भोजन पठन शयन व्यवहार करते देखते सूनते बोलते ग्रहण करते छूते चिंतवन करते रुद्राक्ष की माला गले में धारण करते भस्मो का त्रिपुंड शरीर में लगा कर दोनो हाथों में रुद्राक्ष के कंकण पंचाक्षर मंत्रराज का जप ध्यान करता हुआ सदा सुखपूर्वक रमण करे ॥ इति श्री स्कंद ॥

## भजन

जायछै जायछै जायछै रे म्हारो मन संतो की संगत में जायछै ॥ टेर ॥

गीता भागवत और उपनिषद् । सुण सुण सुख बहु थायछै रे ॥ २ ॥

कोटि ग्रंथ को सार निचोड़ के । म्हाने थोड़े में सहज समझायछैरे ॥ ३ ॥

पंथा पंथ को पक्ष त्याग के । सही सही सत्य सुनायछैरे ॥ ४ ॥

जो पुण्य होत है कोटि यज्ञन से । सो म्हाने पग पग में थायछैरे ॥ ५ ॥

जो ज्ञान होत है चारों वेद से । सो म्हाने सहं में ही लखायछैरे ॥ ६ ॥

अठ सठ तीरथ संत चरनन में । चारों ही धाम वसायछैरे ॥ ७ ॥

सत संग सम सुख और नहीं है । श्री मुख भगवान गायछैरे ॥ ८ ॥

नाथ विवेक कहे नित कीजै प्यारो । चारो पदारथ पायछैरे ॥ ९ ॥

आरती सतगुरु देवजी की कीजे, सुरनर मुनि जन सब ही रीझै ॥ टेर ॥

सत गुरु स्वामी अनत फल दाता, जाको कबहु अन्त न आता ॥ सीस नारेल चरण धर दीजे ॥ १ ॥

जप तप नेम किया बहुतेरा, मिटया नहीं चौरासीरा फेरा। और ठौर मेरो मन न पतीजै ॥ २॥

सत गुरु ब्रह्मा विष्णु जानो, सत गुरु शंकर आप पिछानो। सत गुरु पूरण ब्रह्म कहीजै ॥ ३ ॥

सत गुरु रूठै सब कोई रूठै, ब्रह्मा विष्णु भी होत अपूठे। सत गुरु मने तो सब ही मनीजै ॥ ४ ॥

चाह की चन्दन करनी की केशर, ज्ञान वैराग गुलाल चढ़ावो। श्रद्धा को थालसु परम सजीजै ॥ ५ ॥

स्नेह की अगनी गम को गूगल धूप दीप नित ध्यान करावो। प्रेम कपूर सोई धरदीजै ॥ ६ ॥

नाथ विवेक मन ऐसी आई, सुनलोनी सब भैयों भाई। सतगुरु चरणकमल चित दीजै ॥ ७ ॥

## तीर्थ और अवतारों की संक्षिप्त महिमा और उण अवतारादिक तिथियों में दान भजन तथा श्राद्धादि करने से अनन्त गुणा फल होता है

चैत्र शुक्ला तीज को मत्स्य अवतार, वैशाख अमावस्या को कच्छ, वैशाक शुक्ल चतुर्दशी को नरशिंह, वैशाख

सुदी तृयीया को परसुरामजी, चैत्र शुक्ल नवमी के दिन रामचन्द्रजी, श्रावण शुद्ध अष्टमी को वाराह भगवान, भाद्र सुद द्वादशी को वावन, भाद्र वदी अष्टमी को कृष्ण भगवान, आसोज सुद दशमी को बुद्ध भगवान, श्रावण सुद षष्ठी को कल्कि अवतार होवेगे। कल्प तिथि चैत्र की दोनों पंचमी वैशाक की तृतीया तीज, कार्तिक शुक्ल शप्तमी, मार्गशीर्ष नवमी, माघ शुक्ल त्रयोदशी, फाल्गुन कृष्ण तृतीया, इति कल्पतिथि इण तिथियों में कल्प शुरु हुवा है ॥ युगादि तिथियों—वैशाक की तीज, कार्तिक की नवमी, श्रावण वदी त्रयोदशी, माघ अमावस्या, इति युगादि। अब मनुजी के अवतार के दिन—चैत्र की पूनू और तीज जेठ की पूनम, आषाढ की पूनम और दशमी, श्रावण कृष्ण अष्टमी, भादवे की तीज, आसोज की नवमी, कार्तिक की पूनम और द्वादशी। पौष की एकादशी, माघ सुद सप्तमी, फाल्गुन की आमावस्या और पूनम, इति मनु तिथि। संक्रान्ति आधि रात से पहले वैठे तो पहिला दिन पुण्य काल है, आधी रात से पीछे वैठे तो अगले दिन का पुण्य काल है, ठीक आधी रात को वैठ जाय तो दोय दिन पुण्य काल होता है, ये सामान्य निर्णय है, चैत्र शुक्ल प्रतीपदा को वर्ष का आरंभ होता है, उसमें उदय समे प्रतिपदा लेनी,

चैत्र प्रथम दिन शुक्ल पक्ष में सूर्य उदय के समे ब्रह्मा ने सब जगत को रचा है, यदि दोनो दिन सूर्य उदय में हो वा दोनों दिन सूर्य उदय में नहीं हो तो पहलि माननी, चैत्र शुक्ल पक्ष की प्रतिपदा को सूर्य उदय में जो दिन हो, वो ही बरस का राजा होता है, उसी दिन ब्रह्मा का अर्चन और व्रत करने से मनुष्य वर्ष दिन तक सुखकूं प्राप्त करता है, ब्रह्म पुराण के वाक्य हैं कि हे कुरु नन्दन ये तीनों प्रतिपदा पर तिथियों मुक्त करनी चाहिये, कार्तिक आसौज, चैत्रकी, फाल्गुन मास के बीतने के बाद में चार मास तक सब प्राणियों के निमित, पौ आदिक जल का दान करना चाहिये, पौ आदि लगाने की सक्ति न हो तब वस्त्र से ढक कर शीतल जल से भरकर जल का घट विद्वान ब्राह्मण के घर में प्रति-दिन पहुंचा देवे उसका मंत्र यह है कि ब्राह्मा विष्णु शिव रूप ये धर्म घट आपको दिया इस दान से मेरे मनोर्थ सब पूर्ण हो, इस विधि से धरम घट को जो देते हैं वो चार मास प्याऊ दिराने का फल को प्राप्त होता है।

चैत्र शुल्क पंचमी को लक्ष्मी जी ने मनुष्य लोक में आगमन किया है, उस दिन जो लक्ष्मीजी का पूजन करता है उसको कभी लक्ष्मी नहीं त्यागती, चैत्र शुक्ल अष्टमी को भवानी की उत्पत्ति हुई, नवमी से युक्त लेनी चाहिये

जो मनुष्य चैत्र शुक्ल अष्टमी को भवानी का दर्शन करता है वो कभी भी शोक को प्राप्त नहीं होता, सदा आनन्द में रहता है। इसमें अशोक वृक्ष कलि का भी भक्षण करना, जो मनुष्य, पुनर्वसु नक्षत्र में चैत्र शुक्ल अष्टमी के दिन आठ अशोक की कलियों को भक्षण करते हैं वे शोक को नहीं प्राप्त होते हैं, मंत्र यह है, हे अशोक वर चैत्र में उत्पन्न हुये तुमको अपने अभीष्ट शोक से तप्त हुआ मैं पान करता हू तुम मुझे सदैव अशोक करो, पुनर्वसु बुद्ध से युक्त चैत्र शुक्ल अष्टमी को प्रतः काल विधी से स्नान करें तो वाज पेय यज्ञ का फल मिलता है जो मनुष्य जितेन्द्रिय होकर चैत्र शुक्ला अष्टमी को ब्रह्मपुत्र के जल में स्नान करता है उस की ब्रह्म लोक को गती होती है, सम्पूर्ण मास करने से मुक्ति को प्राप्प होता है, मंत्र यह है, हे शान्तनु के वंश में उत्पन्न हुये ब्रह्म पुत्र हे अमोघे के गर्भ से उत्पन्न मेरे पापो को दूर करो चैत्र शुक्ल नवमी को मध्यान से प्रथम पवित्र पुनर्वसु नक्षत्र में बृहस्पति तथा सूर्य के उदय में पांच ग्रहों के उच्चस्थ के समे में मेष के सूर्य कर्क लग्न में अपनी कलाओं सहित परमात्मा कौशल्या के उदर में प्रगट हुये। उस दिन सदैव ब्रत करना पृथ्वी पर सेन करे और भजन कीर्तनादि करे ये

व्रत कोटी सूर्य ग्रहण से अधिक पून्यफल दाता है, इस व्रत को करने हारा रामचन्द्र के समान त्रिलोकी में पुज्य होता है, नहीं, करने हारा नीच जोणी को प्राप्त होकर के पश्चाताप करता है, चैत्र की पूर्णिमा चित्रानक्षत्र से युक्त होवे तो चित्र विचित्र वस्त्र के दान से सौभाग्य प्राप्त होता है, शनि सूर्य गुरु वार हो तो स्नान श्राद्धादि करने से अश्वमेध का पुण्य प्राप्त होता है चैत्र वदी त्रयोदशी को, सतभीखा नक्षत्र से युक्त होवे तो वारुणी गंगा स्नान मिले तो सूर्य ग्रहण के तुल्य फल होता है शनिवार वार मिले तो महावारुणी होती है, गंगा स्नान से कोटि सूर्य ग्रहण के तुल्य फल होता है, यदि शुभ योग शनिवार शतभीखा तीनो योग हो तो महामहा वारुणी होती है, गंगा स्नान से तीन कोटी कुल का उद्धार करती है। चैत्र कृष्ण चतुर्दशी को शिवजी के निकट स्नान करता है वो प्रेत जूनी को कभी प्राप्त नहीं होता है, वैशाख मास में नेम करके गंगादि तीर्थों में भगवान की प्रसन्नता के लिये स्नान करता है, त्रिकाल भगवान का पूजन करता है, सतोगुणी अहार करे जिन तीर्थ में स्नान करे उसका नाम स्मरण करता हुआ करे नाम नहीं आवे तो विष्णु भगवान का नाम जपता हुवा स्नान करे क्यों कि सब तीर्थोंको

देवता विष्णु हैं, हे मधूसूदन भगवान येजो में वैशाक नावरण करता हूं सो मेरा निर्विघ्नता से पूरण होवे। जो मनुष्य कासी अथवा सपेत तुलसी से भगवान मधुसूदन का पूजन करता है वो नारायण रूप हो जाता है, उसका फेर संसार में जनम नहीं होता है, प्रातः काल विधी से स्नान करके पीपल के मूल में बहुतसा जल वैशाक के महिने भगवान की प्रीति के निमित्त सीचता है, तथा चराचर पित्र और मनुष्यों को तृप्त करता है सोदश हजार कुल को तारता है इसमें संदेह नहीं। गऊ के पीठ खुजलाने से और पीपल के नीचे तरपण करके गोविंद का पूजन करने से मनुष्य की दुर्गती नहीं होती है, एक वार भोजन अथवा रात्री में भोजन अज़ाचित (बिनामांगे) वर्त को वैशाक के महीने में सावधानी से करता है, उसको मनोवांछित फल प्राप्त होते हैं, देव नदी आदि में विधि से स्नान हविष्य भोजन ब्रह्मचर्य भूमि शयन नेम से रहना वर्तदान इन्द्रियों का निग्रह मधूसूदन का पूजन करना। हे देवी यह सब हजार जन्म के किये हुये पापों को नष्ट करते हैं, और भी श्रद्धा के मुताबिक दान पुण्य करना, वैशाक सुद अक्षय तृतीया रोहिणी बुधवार या सोमवार मिलनी अत्यन्त दुर्लभ है, द्वितीया से विद्ध त्याज्य है।

है, मान्धाता भक्ति से की हुई भी प्रथम किये हुए पुण्यों को दूर करती है। चौथ से युक्त तृतिया चाहे रोहिणी बुध से रहित हो तोभी कोटी पुण्यो के देने हारी है,

वैशाक की तृतिया रोहिणी नक्षत्र में, जल के घड़े को पूजकर दान करने से शिव लोक में सत्कार पावे, उसका मंत्र ब्रह्मा विष्णु शिव रूप ये घडा मैंने दिया इसके देने से पितर पितामहा तृप्त हो गंधजल तिल अन्न फलों से युक्त घटको मित्रों के निमित्त देता हूँ, उनको अक्षय मिले, इसमें श्राद्ध भी पिण्ड रहित करना हिमाद्री में पुलस्त्य का यह कथन है कि दक्षिणायन उत्तरायण तुला मेष की सक्रान्ती सब युगादि तिथियों में पिण्ड दान को त्याग कर श्राद्ध करे, जोमनुष्य युगादि तिथियों के दिन व्रत करके अन्न सहित जलदान करते है उनको उत्तम उत्तम लोक प्राप्त होते है, जो मनुष्य युगादि तिथियों में खार समुद्र में स्नान करता है वो उसफल को प्राप्त होता है, कुरुक्षेत्र में हजार गौ और पृथ्वी के दान से जो फल प्राप्त होता है, वैशाक शुक्ल सप्तमी को गंगा की उत्पत्ती हुई, ब्रह्म पुराण का वाक्य है, कि उस दिन जानु ऋषी ने गंगा को पीकर दाहिने कान के छिद्र से त्याग दी, उस

है, ओं नमः शिवायै नारायणायै दशहरायै गंगायै स्वाहा ये बीस अक्षर का मंत्र है इससे पूजन दान जप होम करना लिखा है, गंगा जलमें बैठ कर दालद्री वा धनी जो मनुष्य दशवार मंत्र को पढ़ता है, भक्ति से गंगा पूजन के फल को प्राप्त होता है, इस प्रकार अनुष्टान कर के उपवास करने हारे मनुष्यों को सम्पूर्ण कामना प्राप्त होती है, शरीर छोड़ के ब्रह्म में लीन होता है, इसी दशमी के योगों में, सेतुबंध रामेश्वर की प्रतिष्टा श्री रामचन्द्रजी ने कीनी थी उसका पूजन करने से बहुत श्रेष्ठ है।

## निर्जला व्रत तो जगत विख्यात है ही

जेष्ठ की पूर्णीमा जेष्टा नक्षत्र में तिलका दान करने से अश्वमेध यज्ञ-फलको प्राप्त होता है।

छत्र जूते के दानसे मनुष्यों का राजा होता है,

ज्येष्टा का बृहस्पती अथवा चन्द्रमा हो रोहिणी नक्षत्र पर सूर्य हो वो पूर्णीमा ज्येष्टी है, और मनुआदि भी है।

इस में दानादि करना श्रेष्ठ है,

आषाढ की एकादशी को भगवान क्षीर समुद्र में शयन करते है।

कार्तिक एकादशी को जागते हैं, इन दिनों में जो मनुष्य भगवान का पूजन करते हैं, उनके ब्रह्म हत्यादि पाप दूर हो जाते हैं, उनकूं और यज्ञों से क्या प्रयोजन है,

कर्क संक्राती को प्रथम तीन दिन गंगा रजस्वला होती है, ये गोदावरी आदि नदिया के विषे में है, गंगा तो धर्म द्रव्य सदा पवित्र है।

गंगा यमुना सरस्वती येतो सब अवस्था में निर्मल ही रहती है, गंगा के संयोग से दूसरा जल भी सुद्ध हो जाता है, गोदावरी भीमारथी तूंगभद्रा वेणीका तापी पयोष्णी ये वन्ध्याचल के दक्षिण भाग में है और भागीरथी नर्मदा यमुना सरस्वती विशोका विहस्ता ये वन्ध्याचल के उत्तर भाग में हैं, देवता ऋशियों के क्षेत्रों से उत्पन्न हुई है यह बारह महा नदीयां है। देविका कावेरी वंजरा भाद्रपद कृष्णाष्टमी रोहिणी बुद्धवार इस को जयन्ती कहते है यह सब पापों को दूर करने वाली है, जन्मअष्टमी का व्रत करना चाहिये ये कोटि कुलों का उद्धार करती है, नहीं करने से वो अधोगती को पाता हैं।

भाद्रपद शुक्ल चतुर्थी को गणेशजी का वृत पुजन करना चाहिये,

प्रातःकाल सपेत तिलों से स्नान करके मध्यान में पूजन करे तृतिया से विद्ध उत्तम है, स्कंध पुराण में गणेशजी का ऐसा रूप लिखा है। एक दांत सूपवत् कान सर्पोका यज्ञोपवीत धरे पाश अंकुश धारी सिद्ध गणेशजी का ध्यान करे, रविवार मंगलवार अत्यन्त श्रेष्ठ है। इसमें गणेशजी का पूजन वृत करने से मनोवांछित फल प्राप्त होता है, उसदिन चन्द्रमा का दर्शन नहीं करे, दर्शन करने से भूठा कलंक लगता है। जे होजावे तो ये मंत्र जपना चाहिये शांन्ति के लिये सिंहः प्रसेन मवधीत, इस जप का यव अर्थ है कि सिंहने प्रसेन को मारा सिंह को जाम्वान ने मारा है सुकुमार बालक तूं मत रोवे होरी ही ये स्यमंतक मणी है।

बुद्धवार श्रावण नक्षत्र भादवे की द्वादशी अत्यन्त श्रेष्ठ है

यही वामन भगवान के वृत का दिन है इसमें वृत करने से मनुष्य चकर वर्ती राजा होता है।

जन्म अष्टमी वृत को करते अथवा करावे उनके यहाँ लक्ष्मी सदा स्थिर रहती है, सब कार्य सिद्ध होते हैं, जो मनुष्य ये वृत नहीं करता है उसे वह पाप लगता है जो शूद्र के अन्न को वा मुरदे के हाथ से लगाता है, जमराज के वश हो कर के दुख को प्राप्त होता है।

भाद्रपद शुक्र पंचमी ऋशी पंचमी है, इस दिन प्रतिमा का पूजन करके विना हल जोते उत्पन्न हुआ शाकादि भक्षण करे, सात वर्ष तक कर के सात घड़ों पर प्रतिमाओं का अर्चन करके, दूसरे दिन में उस उस ऋशीयों के मंत्र से तिलो की १०८ आहुती देकर ७ ब्राह्मणों को जिमावे, यह निर्णयामृत में लिखा है, भाद्र शुक्र सूर्य पष्ठी सप्तमी से युक्त लेनी, उस दिन स्नान सूर्य का पूजन कर पंच गव्य के पान करने से अश्वमेध से भी ज्यादा फल होता है, इसी दिन में जो मनुष्य कार्तिक का दर्शन करता है, वो ब्रह्म हत्यादि पापों से मुक्त होता है, भाद्र शुक्र अष्टमी को दूर्वा अष्टमी कहते है, भाद्रपद के शुक्र पक्ष मे जेष्ठा नक्षत्र किसी दिन में हो, उस दिन उसका अर्चन करे, अनुराधा में देवी का आवाहन करे, जेष्ठा में पूजन करे मूल में विसर्जन करे ये तीनों दिन श्रेष्ठ व्रत है मंत्र यह कि हे महाभागे हे देवता और राक्षसो से नमस्कृत सब देवताओं में ज्येष्ठ तुम आवो मेरे निकट में प्राप्त होवो, इस मंत्र से आवाहन करके तुम अग्नि वर्ण ऋचा से पूजन करके अर्घ्य दे ज्येष्टा श्रेष्ठा उत्तमा तुमको नमस्कार है, सर्व को नमस्कार है ।

शांकरी को प्रणाम है, हे ज्येष्ठे हे श्रेष्ठे हे तपोनेष्टे हे ब्रह्मेष्टे हे महाभागे हे सत्य वादिनी हे सरस्वती तुम आओ अर्घ्य को ग्रहण करो, श्रवण नक्षत्र एकादशी का स्पर्श करके द्वादशी का भी स्पर्श करले तो ब्रह्म हत्या को दूर करता है, आषाढ की पूर्णमासी से पांचवें पक्ष में पितर अन्न और जल की प्रति दिन इच्छा करते हैं कन्या के योग में शाख्यायनी मुनीने अत्यन्त पुन्य और शुद्ध लिखा है, कन्या के सूर्य में पन्द्रह दिन विधि से श्राद्ध करना यज्ञों के समान है, तिथी बढ जाय तो सोलह महाभारत में ये कहा है के कन्या, तुला, वृश्चक ये तीन संक्रान्ती में पितृ लोक से पितर मृत्यलोक में आकर के अपने संतानों द्वारा अन्न जल का ग्रहण करते हैं, जो इस में श्राद्ध नहीं करते हैं तो देवताओं सहित पितर गरम गरम श्वासा लेकर दारुण श्राप देकर चले जाते हैं, पिता माता की तीन तीन पीडी तक श्राद्ध होता है, पितृ पक्ष में भरणी बडी श्रेष्ठ है, इस में श्राद्ध किया गया श्राद्ध करने के तुल्य होता है, भाद्र पद के कृष्ण पक्ष की द्वितीया को भरणी नक्षत्र तृतिया को कृतिका होतो ये पिता को प्रीती देने वाली कही है, वाराह पुराण में कहा है, कि भाद्र कृष्ण पक्ष की षष्ठी को रोहिणी नक्षत्र व्यतिपात

ंगलवार हो तो कपिला षष्ठी इन को कहते हैं, उसमें व्रत उपवास सूर्य का पूजन कर ब्राह्मण को कपिला गौ देने से यज्ञ का फल प्राप्त होता है, हस्ता नक्षत्र पर सूर्य होतो विशेष होता है, नवरतों में प्रतिपदा से लेकर के, नव दस दिन तक देवी का जो पूजन करता है, उनके सब शत्रुओं का सब पापों का देवी नष्ट करती है और सब कामनाओं को देती है, इस लिये नवरात्री कहते हैं। देवी के मंत्रों से दूध घृत विल फलादि से देवी की पूजा करे इस मंत्र से जप और होम करे, जयंती मंगला काली भद्र काली कपालिनी दुर्गा क्षमा धात्री स्वधा स्वहा रूपा आपको नमस्कार है ॐ दुर्गे दुर्ग रक्षिणी स्वाहा यह नव अक्षरों का मंत्र है, सोना चाँदी धातू मृतिका पाखाण की, अथवा चित्र में लिखी हुई, देवी खड्ग शूल की पूजा करने से सब मनोरथों के फल कूं प्रदान करती है, सम्पूर्ण कार्तिक में नित्य स्नान हविष्य भोजन जितेन्द्रिय शांत जप करतार है तो उसके सब पाप दूर हो जाते है, कुरु क्षेत्र गंगा में, कोड़ गुणा उसके बराबर पुष्कर द्वारिका में भी होता है, माया मथुरा अयोध्या काशी काञ्ची द्वारिका अवन्ती पुरी इसको उज्जीनकहते है सात पुरी पवित्र है। मथुरा में कार्तिक स्नान करके कृष्ण भगवानको भक्ति से पूजन करता है,

उनको भगवान अपना रूप देता है, काशी की पंच गंगा में भी कार्तिक में स्नान करने से स्त जोग में सौ वर्ष में तप करने से जो फल प्राप्त होता है सो एक दिन में प्राप्त होता है, विन्दु सरोवर में सूर्य उदय होने के समय प्रतिदिन कार्तिक में स्नान करने से सब पाप दूर हो जाते है, हे जनार्दन मैं प्रातः काल स्नान करता हूं। हे दामोदर आप के समीप मेरी सायुज्य मुक्ति हो। हे दैत्यों के वध करता हे कृष्ण हे पाप नाश करता मेरे दिये हुए अर्घ्य को राधा सहित ग्रहण करो, हे तुलसी काष्ठ से उत्पन्न हुई कृष्ण भक्त की प्रिय माला मैं तुमको कंठ में धारण करता हूँ, मुझे कृष्ण का प्यारा करो तुलछी और आंवले की माला को जो कंठ में धारता है, वो कोटियों कल्पतक स्वर्ग अथवा विष्णु पद को प्राप्त होताहै, मालमी की मालासे अगस्ती के फूलो से केतकी के फूलों से पुजे हुवे मधु सूदन हजार वर्ष प्रसन्न रहता है। कार्तिक मास में कवलों से विष्णु की पूजा नहींकी है उनके घर कोड़ों जन्मों तक लक्ष्मी नही आती, पूजाकरी है उनके पितर वैकुण्ठ में निवास करते हैं तुलसी दल से भगवान् की जो पूजन करते है वो पुरुष पत्ते पत्ते से मोती के चढा ने का फल प्राप्त करते हैं, आंवले की छाया में पिण्ड दान, भगवान का पूजन, पुष्पों से करता है उस वन में अपने सहित

ब्राह्मणों को तरह २ के भोजन बंधुओ सहित उनके पितरों को मोक्ष मलता है उनको फूल फूल पर अश्वमेध यज्ञ का फल होता है, कार्तिक वद द्वादशी को गौवत्सनाम उत्पन्न हुवा है, एक वर्ण की सूशील दूध देती गौ को चंदनादि से अर्चित कर पुष्प माला से पूजे, हे पाण्डव तांबे के पात्र में फूल अक्षत तिलों सहित अर्घ्य बनाकर गौ के खुरों में दे हे क्षीर सागर में प्रगट हुई हे देवता और राक्षसों से नमस्कृत हे सर्व देव रूप हे माता इस अर्घ्य को ग्रहण करो तुम्हें नमस्कार है, उड़द आदि के बड़े बनाकर इस मंत्र से निवेदन करे हे सुरभि हे जगत माता हे देवी तुम विष्णु के चरणों में स्थित हो, हे सर्व देव रूपे मेरे दिये इस ग्रास का भोजन करो, फिर स्तुति करे, हे सर्व देव रूपे हे सर्व देवों से सोभित हे माता हे नंदिनी मेरे मनोरथों को सफल करो, उस दिन तैल के पकानादि खाना, कार्तिक वदि तेरस को संध्या के समय घर से बाहर दीपक जलाने से अकाल मृत्यु का नाश होता हैं, श्याम सहित यमराज त्रयोदशी के दिन दीप दान से मेरे पर प्रसन्न होवो, कार्तिक वदि चतुर्दशी को तैल से स्नान करने से ऐश्वर्य बढ़ता है, उस दिन तैल में लक्ष्मी जल में गंगा निवास करती हैं, कार्तिक शुक्ल द्वितीया को स्वाती नक्षत्र में

मंगल स्नान करे तो मनुष्य लक्ष्मी से हीन कभी नहीं होता, अमावस्या से संक्रान्ति व्यतिपात दिन वा क्षय इनमें प्रभात समें तेल से अटवन करने का दोष नहीं परन्तु पाप नाश होता है, दिवाली के दिन अर्ध रात्री में जाते के निमित्त लक्ष्मी घर घर में घूमती है, तो अलंकार चंदन लगाकर दीपक के चांदने में उत्साह पूर्वक सचेततासे धवल फूलों की मालासे शोभित जागता रहना चाहिये इस से लक्ष्मी वरदान देती है, जो द्वितिया के दिन बैहन भाई को पानादि दे करके भोजन कराती है वो विधवा पने को प्राप्त नहीं होती है चन्द्रवार और कृतिका नक्षत्र वैशाकापर सूर्य हो तो ये कार्तिक की पुनु अति उत्तम है इसका नाम पद्मक योग है इसमें स्नान दान करने से बहुत ही पुण्य होता है, पुष्कर में गमन करके कपिला गौ का दान करके सब पापों से छूट जाता है इसमें रोहिणी नक्षत्र हो तो महा कार्तिकी कहलाती है, कार्तिक को पुष्कर में माघ की पूर्णीमा को प्रयाग में स्नान करने से सब पाप छूट जाते है । जो मनुष्य कार्तिक का नक्त व्रत करके वर्ष उत्सर्ग करता है उसको शिव जी का परम पद प्राप्त होता है. उस पूर्णीमा में, कृतिका नक्षत्र के योग म स्वामी कार्तिक का जो दर्शन करे वो पुरुष सात जनम तक महाधनी वेद का पार गामी ब्राह्मण होता है, इति कार्तिक

मिगसर कृष्ण अष्टमी को काल भैरव के निकट व्रत और जागरण करने से सब पापों से छुट जाता है, ऐसे शुक्ल अष्टमी के दिन करने से साल भर के विघ्न भैरव दूर कर देता है। कोलायत तीर्थ में स्नान और शनैः शनैः तरपण करके भैरव का दर्शन करके नरक से पितरों का छुटकारा कराता है, मिगसर के महिने में आर्द्रा नक्षत्र में जो शिव भगवान का पार्वती के सहित दर्शन करता है वो शंकर को कार्तिक-स्वामी के बराबर प्रिय होता है, पौष शुक्ल अष्टमी को बुधवार हो उसमें स्नान जप होम तरपण ब्राह्मण भोजन मेरी प्रसन्नताके निमित्त करायाजाय तो लाख गुणा फल होता है, यदि रोहिणी और आर्द्रा का योग होतो महा पुण्य होता है रविवार व्यतिपात श्रवण से युक्त पौष और माघ की अमावस्या हो तो अर्ध उदय योग होता है, वो कोटी सूर्य ग्रहणों के तुल्य होता है, उस दिन सारा जल गंगा के समान है, सब ब्राह्मण शुद्ध आत्मा ब्रह्मा के समान होते है, जो कुछ दान दियाजाता है वो मेरू के समान होता है, माघ स्नान पोष सुदी एकादशी को आरम्भ कर माघ सुदी द्वादशी या पूरणमासी को पूरण करे, भूमी पर शयन करे अल्प अहार त्रिकाल स्नान करे तीन वार विष्णु का पूजन करे भोगों को त्याग के जितेन्द्रिय

रहे, तो वाञ्छित फल को प्राप्त होता है, माघ के महीने शुभ तीर्थों में स्नान करने से, शीतल जल से न कर सके तो गरम जल से करे, हे माधव सम्पूर्ण माघ मास में तीर्थ के जल में स्नान करुंगा, आप मेरे दुख दारिद्र पापों का नाश कर लक्ष्मी सहित मेरे पर प्रसन्न हो प्रतिदिन स्नान करके सूर्य को अर्घ्य देवे हे सूर्य, हे परम धाम तुम सबके रचना और पालन करने हारे हैं, तुमारे तेज से भ्रष्ट हुवा मेरा पाप सहस्र प्रकार से नष्ट हो मकर के सूर्य के उदय में नहीं नहाता है सूर्य के आदिकाल में जल शब्द करते हैं। हम में कोई स्नान करे तो हम तीन प्रकार के पापों को नष्ट करते हैं। माघ मास में प्रातः काल सूर्य की किरणों से तपे हुवे सुन्दर नदी के प्रवाह में स्नान करता है वो माता और पिता के सात कुल के सात पुरुषों का उधार करके आप देवता हो जाता है, अरुण उदय के समय बुद्धिमान मनुष्य कृष्ण के चरणों का स्मरण करता हुवा स्नान करता है, वो देवताओ से पूजित होता है जिस समय में तारा है, वो तो उत्तम है, तारों के अस्त होने से मध्यम है सूर्य उदय होने के बाद उससे हीन है। फिर अपनी शक्ती के अनुसार व्यवस्था है प्रयाग में उत्तम लिखा है, गंगा यमुना के संगम में स्नान से काशीसे सौ गुणा पुण्य अधिक है, यदि

वहां भी पश्चिम को वहने वाली हो तो सहस्र गुणा पश्चिम के ओर वहने वाली गंगा यदि कालिन्दी के संग मिले वहां स्नान करने से ब्रह्मा का कल्प भरके पाप नाश होते है, माघ मास में वड़ी ही दुर्लभ है माघ मास में जिस किसी दिन प्रयाग स्मरण करता हुआ किसी तीर्थ में स्नान करता है तो गंगा के स्नान के तुल्य जानो ऐसे ही समुद्र में भी अति श्रेष्ठ है, उस पुरुष को दिन दिन में पौण्ड्रीक यज्ञ का फल मिलता है, मास भर नहीं कर सके तो एक दो तीन दिन तो अवश्य करना, शर्करा सहित तिलों का दान देवे, जो स्नान करने को जाता है, उसको पद पद अश्वमेध यज्ञ का फल होता है, प्रयाग तीर्थ में स्नान करने से दश अश्वमेध यज्ञ का फल होता है, माघ कृष्ण चतुर्दशी को सूर्य उदय से प्रथम स्नान और जमराज का तर्पण करके सब पापों से छूट जाता है, माघ शुक्ल चतुर्थी का नाम तिल चतुर्थी कहते हैं, जो मनुष्य रात्री व्रत में तत्पर हो, ढुंढी राज का दर्शन करता है वे देवताओं के पूज्य होता है सदा कुंद के फूलों से जो शिव पूजन करके रात्री में भोजन करता है, तो लक्ष्मी की प्राप्ती होती है, माघ की शुक्ल पंचमी को श्री पंचमी कहते है, चौथ के दिन श्री की आराधना करके पंचमी के दिन कुंद के फूलों से

पूजन करे चैत्र शुक्ल पंचमी में भीयेही विधी है, माघ शुक्ल सप्तमी सूर्य ग्रहण के तुल्य होती सूर्य उदय के समय इसमें स्नान का महाफल होता है, अरुण उदय के समय प्रयाग में प्राप्त हो जाय तो कोटि सूर्य ग्रहण के तुल्य होती है, पक्षी से शुक्ल श्रेष्ठ है, । उसमें स्नान दान अर्घ्य से सूर्यनारायण आयू आरोग्य संपदा करते हैं, सूर्य का हृदय में ध्यान कर, हे रुद्र रूप रसों के पति वरुण हरी के निवास आप को प्रणाम है दीपक को ऐसा मन्त्र जपता हुआ जल पर छोड दे माघ शुक्ल अष्टमी को भीस्म अष्टमी कहते हैं; जो मनुष्य तिलों से भीष्म का तर्पण और श्राद्ध करते हैं जल और अन्न विधी सेप्रदान करते हैं, उनके वर्ष दिन के किये हुए पाप नष्ट हो जाते हैं वे सन्तति वाले होते हैं, ब्राह्मण आदि जो भीष्म के निमित नहीं देते हैं उनका वर्ष दिन का पुण्य नाश हो जाता है, माघ के शुक्ल द्वादशी को भीष्म द्वादशी कहते हैं, ये सब पापों के दूर करने वाली, है माघ की पूर्णिमा को बृहस्पती और चन्द्रमा मघा नक्षत्र पर प्राप्त हो उसे महामार्गी कहते है, जब मेघ रासीपर शनि और सिंह राशीपर वृहस्पती और चन्द्रमा और श्रवण नक्षत्र पर सूर्य हो, तो वो माघ की पूर्णिमा अत्यंत पूजनीय है, भविष्य में कहा है कि वैशाखी कार्तिकी,

साधी ये तिथियें अति पूजनीय हैं हे पाण्डु नन्दन स्नान दान से रहित इसको नहीं जाने दे, गोतमी आदि की गंगा है, दूसरी गंगा जाह्नवी है, सिंह राशी के गुरु में गौतमी के स्नान से सब तीर्थों का फल होता है, मेष की संक्रान्ती में मेष दान का महाफल, वृष में गौ, दान वस्त्र अन्न, मिथुन में अन्न दान, कर्क में घी और गौ का और सिंह में स्वर्ण और छते का दान, कन्या में वस्त्र का दान, तुल में तिल और गोरस का दान, वृश्चिक में दीप का दान, धन में वस्त्र और स्वारी का दान, मकर में काष्ट अग्नी का दान, कुम्भ में गौ जल तिल का दान, मीन में खट्टे अन्न का दान, दक्षिणायन उत्तरायण मेष तुल संक्रान्ती में जो मनुष्य तीन रात्री उपवास स्नान करके सूर्य का पूजन करता है सो सब कामनाओं के फल को प्राप्त होता है, दक्षिणायन उत्तरायण में और संक्रान्ति में तथा चन्द्रमा और सूर्य के ग्रहण में एक दिन रात व्रत स्नान करके सब पापों से मुक्त हो जाता है, अब आठ महा द्वादशी लिखते हैं, जो द्वादशी शुद्ध अधिक एकादशी से युक्त हो उसको उन्मील न, और शुद्ध द्वादशी अधिक हो जाय तो वंजुली तीन वारों का स्पर्श करे तो भी स्पर्श आगे सम्पूर्ण पर्व द्वादशी

अधिक हो तो पक्ष वर्धिनी, पुष नक्षत्र तीज या श्रवण युक्त हो तो विजया पुनर्वसु युक्त जयंती, रोहिणी युक्त पाप नाशिनी मुक्ति की अभिलाशा होतो इनमें व्रत करना चाहिये, मंगल वारी अमावस्या हो तो उस दिन गंगा के स्नान मात्र से सहस्त्र गौ दान का फल होता है सोमवारी अमावस्या सप्तमी रविवारी चतुर्थी मंगलवारी मेष तुल सक्रान्ती के समान फल मिलता है, मौन हो कर स्नान करने से सहस्त्र गौ दान का फल मिलता है श्रवण अश्विनी धनेष्टा अश्लेशा मृगशिरा इन नक्षत्रों में से कोई नक्षत्र हो और रविवार हो अथवा रविवारी अमावस्या हो तो व्यतिपात होता है, चन्द्र ग्रहण जिस पहर, में हो तो उससे पहले के तीन पहरों में सूर्य ग्रहण में चार पहरों के बीच भोजन ना करे वृद्ध बालक और रोगी इनको छोड कर, चन्द्र सूर्य दोनो ग्रस्त हो जाय, तो फिर चन्द्र सूर्य का दर्शन कर अपने घर का ही भोजन करे, एक रात या तीन रात उपवास करके शक्ति अनुसार कुछ दान देकर, कंचूली, के सर्प के समान, सब पापों से छूट जाता है, ग्रहण में स्नान व्रत दान करके ब्रह्मा जी के साथ आनन्द भोगता है, रविवार को सूर्य ग्रहण चन्द्र वार को चन्द्र ग्रहण हो तो ये चूण्डामणि योग है इस में दिया हुआ अनन्त गुणा होता है और

वारों में ग्रहण से चूड़ामणियोग में क्रोडो गुणा फल होता है. ग्रहण के आदि अन्त में स्नान मध्य में होम यज्ञ, जो ग्रहण के सूतक मुक्ति में स्नान नहीं करता है, वो दूसरे ग्रहण तक सूतकी रहता है, यह स्नान विना मंत्र से करना चाहिये, वहाँ तीर्थ की विपेशता से भारत में लिखा है, चन्द्र सूर्य के ग्रहण में गंगा स्नान करे अथवा दूसरी महानदियों में विधि पूर्वक स्नान करे किसी महीने में कोई कोई श्रेष्ठ कही है, प्रयाग देवी का रेवा संग निहत्या, वर्णा, सरस्वती, चन्द्र भागा, कोशिकी जाविका, सिन्धु, गंडकी, सरयू, ये क्रमसे, कार्तिकादि महीनों में ग्रहण और स्नान के लिये श्रेष्ठ है, चन्द्रमा के ग्रहण में, लाख गुणा पुण्य, सूर्य का इससे दश गुणा पुण्य है, जब गंगा जी ऐसे समय प्राप्त हो जाय तो चन्द्रमा का क्रोड़ गुणा सूर्य का उससे दश गुणा फल स्नान करने से होता है, जो कोटी सहस्र गौ दान से मनुष्यों को फल मिलता है, वो फल चन्द्र सूर्य के ग्रहण में गंगादि नदियों में न्हाने से मिलता है नदियां नही प्राप्त होवे तो कूप वापी तालाव झरनादि में स्नान करे, और सब जलों से गंगा जल अधिक है, गंगा जल से सागर का जल पवित्र है, गर्म जल रोगी के निमित्त है, हे महामुने चन्द्र ग्रहण में, गोदावरी का सूर्य

ग्रहण में नर्मदा का जल स्नान मात्र से कृत्य कृत कर देता है, गौ हाथी तिल अन्न रतन सोना पृथ्वी कुरु क्षेत्र में दान करने से जिस फल की प्राप्ति होती है, उससे छ गुणा फल चन्द्र ग्रहण में समुद्र के स्नान से, होता है, जितने दान जगत में, बुद्धिवानों द्वारा, प्रसिद्ध है, चन्द्र सूर्य के ग्रहण में स्नान दान से सब का फल मिलता है, गंगा पवित्र कनखल प्रयाग पुष्कर कुरुक्षेत्र ये सूर्य ग्रहण में महा पुण्य दायक हैं कुरु क्षेत्र महा पवित्र है यदि वहाँ स्नान को न आ सके तो उस अवसर को स्मरण करले तो सो यज्ञ का फल दर्शन से सब पाप नाश छूने से, गौ मेध का पुण्य पान से श्रौत्रामणि यज्ञ की प्राप्ति स्नान से वाजपेय यज्ञ का फल, ये फल ग्रहण अथवा उत्तरायण में जानना, जिसके जन्म राशि पर चन्द्रमा हो उस दिन ग्रहण हो अथवा जनम नक्षत्र, से अठवें स्थान पर हो तो रोग करता है, उसकी शान्ति करानी चाहिये, चन्द्र सुर्य के ग्रहण में जो कच्चे अन्न से, पित्रों के लिये श्राद्ध करता है, तो जब तक सूर्य चन्द्र रहते हैं उनके पितर सुख पाते हैं, नास्ति पर्व से जो नहीं करते हैं, सो कीच में फसी हुई गौ के समान पश्चाताप करते हैं, । अब समुद्र का स्नान कहते हैं । समुद्र का स्नान पर्व में, विशेष कर अमावस्या को करे तो

सब पाप दूर हो जाते हैं, शुक्र और मंगल को कभी सागर में स्नान न करे। भारत में कहा है, कि पीपल और सागर की सेवा करे पर छूहे नहीं, शनी को पीपल और पर्व में सागर को स्पर्श करे पर्व में स्नान तर्पण करने से समुद्र पवित्र करता है, नदियों के संगम सेतुबंध तीर्थ में ये नेम नहीं है, किसी वक्त में करो मना नहीं. है पिप्पलाद से प्रगट हे राक्षसी लोकों को भय देने वाली में पाखाण तुझे देता हूँ, तू इसे भोजन के निमित्त कल्पना कर इस प्रकार सागर में फेंक कर इन भारत के मंत्रों को उच्चारण करे, हे विश्वाची हे घृताची, हे विश्व के कारण, जगत के रक्षक क्षार समुद्र मे तुम, इस समय विराजो हो। विश्व रक्षक विष्णु जलों के स्वामी सागर रूप नदियों के पति आप को प्रणाम है, हे जगत के आधार शंख चक्र गदा पद्म धारण करने वाले आपको प्रणाम है हे देव तीर्थ सेवन के निमित्त मुझे आज्ञा दीजिये कि इन तत्व स्वरूप ईशान विष्णु शिव को प्रणाम है हे देवेश इस क्षार समुद्र के जल में, सन्निधि करो, जो भगवान अग्नि, और वायु के कारण हैं, अमृत के स्थान वीर्य को देने वाले है, प्राप्त हो, हे पाण्डव इस प्रकार सत्य वाक्य को जान उच्चारण कर सा ग्रहण में स्नान करे, इस मंत्र से अर्घ्य देकर तर्पण करे हे सागर आप सब रत्नों के देने वाले

हे श्रीमान् रत्नों के आकर सब रत्नों के प्रधान हैं, हे सागर, हमारा अर्घ्य ग्रहण करो इस प्रकार अर्घ्य देकर तर्पण करें, जल के मध्य में स्थित हो ऐसे कहे ब्रह्मा से तृण पर्यंत जो कुछ चराचर है, वे सब हमारे दिये हुवे जल से तृप्त होवे, फाल्गुन की कृष्णा अष्टमी को राम चन्द्र जी की प्रिया सीता जी का जन्म हुआ है उस दिन सीताजी का पूजन करना चाहिये फाल्गुन की चतुर्दशी को शिवरात्री कहते हैं, त्रयोदशी के दिन सूर्य अस्त के समय चार घड़ी तक चतुर्दशी आगई होवे तो, उसमें शिवरात्री व्रत करे शिव रात्री का जागरण करना चाहिये, इसके करने वाले मनुष्यों के महा पापों की शान्ति होती है, रवि, मंगल, सोम यह इसमें मिल जाय तो अति उत्तम है, कृष्णाष्टमी स्कंध षष्ठो शिव रात्री चतुर्दशी, ये पूर्व विध करने चाहिये, माघ की अमावस्या में, शतभीषा नक्षत्र योग हो तो पित्रों का उत्तम समय है, हे राजन् अल्प पुण्य वालों को तो वे प्राप्त नहीं होते हैं धनिष्ठा नक्षत्र हो तो पितरों को तिल अन्न दे तो वो अन्न दस हजार वर्ष तक पित्रों को तृप्त करता है, फाल्गुन की पूर्णीमा को होली कहते हैं, प्रतिपदा चौदश भद्रा में और दिन में पूजी होई होली वर्ष दिन तक उस देश और पुरकूं, शीघ्र भस्म करती है, इस की पूजा का

मन्त्र यह है, हे होली असृक्पा राक्षसों के भय से त्रास को प्राप्त हुवा अज्ञानी जनों ने तुझे किया है, इससे तेरा पूजन करता हूँ, हे भूते तू ऐश्वर्य की देने वाली हो व तिक कारों ने यह लिखा है, होली श्रेष्टाचार से सिद्ध है, अथ ज्योति लिंग लिख्यते। प्रभास क्षेत्र में सोमनाथ जी, श्री शैल में मल्लिकार्जुन, उज्जैन में महाकालेश्वर, ओंकार में अमलेश्वर जी चिताभूमी में वैजनाथ जी, डाकिन्यां में भीम, शंकर जी शेतुबंध में रामेश्वर, नागेश द्वारका वन में काशी में विश्वनाथ जी, त्र्यंबकेश्वर गौमती में, हिमालय में केदारनाथ, शिवालय में घुसमेश, इन ज्योतिर्लिंगों का, जिसने भक्ति भाव से दर्शन या पूजन, किया है वो फिर माता के उदर में नहीं प्राप्त होवे हैं, ज्योतिर्लिंगों के विशेष फलों के कहने में ब्रह्मादि देवता भी समर्थ नहीं है, दूसरों की तो क्या कहनी है, (उपलिंग लिख्यते) भूमी के और सागर के संगम में, सोमेश्वर का उपलिंग है, अन्त के स्थान वाला भृगुकुक्ष मे मल्लिकार्जुन से प्रगट हुवा, सुखदायक रुद्रेश्वर नामक उपलिंग कहा है. नर्मदा नदी के किनारे, महाकाल ज्योतिर्लिंग से उत्पन्न हुवा, जुधिश नामका उपलिंग प्रसिद्ध है, सब पापों को हरण करने वाला प्रसिद्ध है। ॐ कार से उत्पन हुवा कर्दमेश नामक बिंदु सरोवर में सब कामनाओं

के फल को देने वाला है, जमना के तट पर केदरेश्वर नाम से भूतेश उपलिंग है, उसके दर्शन पूजन करने वाले का महापाप दूर करते हैं, भीम शंकर से प्रगट हुवा भूतेश्वर उपलिंग, सहिय पर्वत पर बल कूं बढ़ाने वाला है, मात्र का सरस्वती के किनारे नागेश्वर महादेव से प्रगट हुआ भूतेश्वर नामक शिव लिंग है, जिसके दर्शन से पाप दूर होते हैं, रामेश्वर से प्रादुर भूत हुआ गुप्तेश्वर गुश्मेश शिव से उत्पन्न हुवा व्याधिश्वर है, यह ज्योतिर्लींगों के समीप का वर्णन किया जिसके दर्शन करने से सब पाप दूर होते हैं, इति उपलिंग

दोहा—सेंवर सदा गोरख गुरु, शिव शंकर री मैर,
बनानाथ रा वीर है, सुखी वसे सब सैर,
नवल नर उत्तम अटल दीनो सत उपदेश,
मारवाड़ मरुधर मुलक, बीकाणे बड़वेश,
नवल उत्तम प्रभु प्रीत में, कर अमरापुर वास–
संत पधारे स्वर्ग में, छोड गये सब दास,
मठ मंदिर विच बावड़ी, करणों काम जरूर
पूरो कियो विवेक ने, भक्ति जश भरपूर
करी प्रतिष्टा कोड सूं, मंदिर मोटा मोण,
विधि सूं वाचे वेद धुनि, भजन भाव जग जोण

अश्वारी एकादशी फागण वदी रंग रीत
भजन भाव भक्ति भली प्रेमी चित प्रीत,

## ॥ सवैया ॥

चित में चाव फलोदी पोकरण, जैसलमेर जोधाण से आयो,
बीकानेर भले हित भाव में, मारवाड़ मरुधर चित चायो,
ब्राह्मण रोज वेद धुन वाचत, श्री वनेश्वर संत बैठायो-
शिव रात्री दिन सिद्ध शिरोमणि, वीर विवेक वैराग वधायो

## —: छप्पय :—

हाथी घोड़ा ऊँट पालकी, पलटन प्यारी, छड़ी दार चपरास
भटल ओपे असवारी, श्री वनेश्वर विराज मोटर बगी,
छवि छाजे, हरि कीर्तन हर्ष नगर नौवत नित वाजे, साधु मंडली
साथ में नर नारी भरपूर है, दर्शन चित प्रसन्न प्रभु देख्यों
दुख सब दूर है।

## कवित्त

प्रभु पद गाय करके साधु संत आय करके, विधि
सूं वधाय करके, थापना कराई है,

खरचो लगाय करके हियो हुलसाय करके,
ब्राह्मण जिमाय करके खुशी भी मनाई है,

विवेकने वधाय करके, वैराग दर्शाय करके राम नाथ लाय करके, नेमि छवि छाई है,

प्रतेमा पधराय करके, दर्शनदेखाय करके परमानंद पाय के विवेक ने वधाई है,

दोहा:—संमत दोय हजार में फागण वद शुभ काम परमानंद भोजक भये अमर रहसी नाम।

## आरती

—श्री ॐ श्री आरती, गोरख नाथ जी महाराज जी की—

ॐ जय गोरख स्वामी, प्रभु जय गोरख स्वामी, सब जग के कर्त्ता भर्ता हो अन्तर्यामी ॥ टेर ॥

शिव गोरख जो ध्यावे शिव गोरख जो ध्यावे विघ्न विलावे, रोग कटे तन का, होय निर्भय निशि दिन विचरे रक्षा करो धन्न नामी ॥ १ ॥

शिव गोरख आवाज लगावे, भूत प्रेत निकट नहि आवे, राक्षस दूर भगावे, दीन दयाल नाम तुम्हारा मेटो सब खामी ॥ २ ॥

शिवजी को रूप सभी ग्रन्थ गावे सुर नर मुनिजन ध्यान लगावे-सब के मन भावे, दे उपदेश अज्ञान उडावो, हृदय बसो निज धामी ॥ ३ ॥

नव नाथन में नाथ कहीजो-सब सिद्धन के स्वामी-धाम कैलास केदार बसो नित हो पूरण कामी ॥ ४ ॥

गो पृथ्वी के रक्षक ब्रह्म लक्षक कन्थाधारी-रिद्धि सिद्धि के दाता हो निष्कामी ॥ ५ ॥

गोरख स्वामी की आरती-जो कोई गावे-दुःख बिलावे नव-निधि पावे नाथ विवेक शरणागत तोरे चरण कमल भजामी ॥ ६ ॥

## वेदोक्त ईश्वरोपासना

ॐ ॥ हे ईश्वर ! हे अन्तर्यामी ! हे सर्वज्ञ ! हे सर्व शक्तिमान् ! हे न्याय कारी ! हे नाथ आप मेरे हो, मैं आपका हूँ, मैं आपकी शरण हूँ मेरे कर्मानुसार आपकी प्रेरणा से दिन रात जो जो कर्म करता हूं, सो आपको समर्पयामी। आप मेरी बुद्धि को शुद्ध करो, और आपके स्वरूप विषे जोड़ो, और इस जन्म मरण दुख-रूप संसार सागर से मुझको पार करो और आपके परमानन्द स्वरूप की प्राप्ति करो। ॐ शान्तिः! शान्तिः! शान्तिः

# श्राद्ध तीर्थादि में वैदिक प्रमाण

मनु. अ. ४ श्लो- १७८ जिस धर्म मार्ग कर इसके पितर गये हैं जिस मार्ग करके इसके पिता पिता मह गये हैं, तिस धर्म मार्ग पर चलता हुवा पापों से लिपाय मान नहीं होता, तिस सत पुरुषों के मार्ग कूं जावे। अब श्राद्ध तीर्थादि में वैदिक प्रमाण दिखाते हैं, अथर्व वेद काण्ड १६ मन्त्र ३५ जो अग्नि में दग्ध हुवे हैं जो अग्निमें दग्ध नहीं हुवे स्वर्ग लोक के मध्य में अमृत रूप अन्न से प्रसन्न है, हे अग्ने तूं जो तिनों को जानता है, तेरे द्वारा स्वधा से पितृ सम्बन्धी यज्ञ को स्मरण करे, कांड १८-४-८-७६ स्वर्ग में रहने वाले पितरों को स्वधा नाम अन्न प्राप्त हो अन्तरिक्ष में रहने वाले पितरों को स्वधा नाम पिण्ड प्राप्त हो अथर्व कांड १८-२-३४ जो गाड़े गये हैं जो वन में छोड़ दिये गये है जो जला दिये गये हैं और जो शरीर सहित स्वर्ग को गये हैं, हे अग्ने उन सब को हवि भोजन करने को पितृ कर्म में बुलावो यजु. अ. १८ मंत्र ५८ सोम के योग्य अग्नि द्वारा स्वादिता वा स्मार्त हमारे पितर देवताओं के गमन योग्य मार्ग से आवें इस यज्ञ में अन्नसे प्रसन्न होते हुए मानसिक उपदेश

देते हमारी रक्षा करें ऋग्०-मन्त्र १० अ० ३ शूक्त ७५ हे गङ्गे हे यमुने हे सरस्वती हे शतुद्रि तुम सम्पुर्ण मेरे यज्ञ को सन्मुख हो कर सेवन करो मरुद्वृधे आर्जकीये परुष्णी असिक्नी श्रौ वितस्ता सुषोमाके साथ मेरे यज्ञ को सेवन करो मेरे स्तुतियों को सर्व प्रकार से सुनो। मुनु० अ० ८ श्लोक० ९२ गंगादि तीर्थों में पाप निवृत्त होना स्पस्ट है, यजु० अ० १६ मंत्र० ४२ हे शिव तीर्थ मे रहने वाले, आपके ताई नमस्कार है, हे रुद्र तेरे क्रोध के ताई नमस्कार है तेरे बाँण के ताई नमस्कार है, तेरी बाहु के ताई नमस्कार है सोई ईश्वर अग्नि है, सोई वायु है, साई चन्द्रमा है सोई इन्द्र है, सोई शुक्र है, सोई जल है, सोई ब्रह्म है, सोई प्रजापति है, वोई इष्टदेव पाषाणादि मूर्तियों में पूजा जाता है, ये चारो वेदों में प्रमाण है, अब विस्तार के भय से समाप्त करता हूँ।

## अथ वेदान्त सिद्धान्त के दोहे

दोहा :—भूषण नाना भान्ति में, यथा स्वर्ण अनुसूत
तथा ही शुद्ध स्फुर्ण में, बहुविधि भासत भूत ॥ १ ॥
यथा एक मृत पिण्ड में, होत घटादिक भास।
तैसे शुद्ध सत्ता में, दृष्याकृति विलास ॥ २ ॥
तरंगादि जल में यथा, होत सुविविध प्रकार।

तथा एक शुद्ध बोध में, भासत नानाकार ॥ ३ ॥
ताम्रादिक धातु यथा, होत पात्रमय भान।
तथा एक शुद्ध बोध में, विश्व विचित्र महान ॥ ४ ॥
वर्ण रूप से मसि यथा, भासत नाना कार।
तथा एक शुद्ध बोध में, जगदाकार विकार ॥ ५ ॥
मोर पंख में विविध विध; यथा वर्ण ह्वै भान।
तथा एक शुद्ध बोध में, जगदाकार सुजान ॥ ३ ॥

यथा शलाका लोह की, शस्त्रादिक ह्वै भास।
तथा एक शुद्ध बोध में, भासत विश्व विलास ॥
ज्यूं अवयव के भेद से, देह भेद नहो जान।
तथा एक शुद्ध बोध में, विश्व विकार महान ॥
चीठी से ब्रह्मादिलों जहांलग, जग अनुभूत।
आनन्दित जो देखिये, मम सता अनुसुत ॥
सत्य ज्ञान आनन्द महिं, ये सब विस्व विलास।
सर्व ज्ञान मांहि देखिये, चिद ये श्रुति प्रकाश ॥
प्रवृति सर्व चिन्मात्र है, निवृति सु चिन्मयि जान।
है चिन्मात्र समाधि हु, चिद ये श्रुति प्रमान ॥
रवि चन्द्रादिक जगत सब, जिहिं प्रकाश करि भान।
भासा यस्य विभाति यह, चिदये श्रुति प्रमाण ॥
अग्नि यम वायु है, विधि हर हरि सुजान।

करहिं ज्ञान करि चेष्टा, चिद ये श्रुति प्रमान ॥
अहंकार मन प्राण है, तन कर्णादिक जान ।
चेष्टित अय चम्बुक सरिस, चिद ये श्रुति प्रमाण ॥
निज़ सुख परिहरि जीव यह, जीवन चाहता नाहिं
याते सुख स्वरूप यह, ब्रह्मानन्द श्रुति गाहिं
भूतानंद में होत है, आनन्द माहिं समाय
आनन्द में विचरे सदा, यूं आनन्द कहाय ।
नभ वायु जल अनल भू पंच भूत को ठाट
कारज कारण भाव, यह आनन्दे श्रुति पाठ
रवि शशि सरिता समुद्र, अरु वापी कूप तडाग
वृक्ष लता वन फल वहु, श्रुति आनन्द वड भाग ॥
मृग पक्षी हरि सर्प वृक् यक्ष हु भूत पिशाच
अपर चराचर भूत गण, निजानन्द कर वाच,
नाना वर्ण विभागते, जो जो मनुज लखात ।
ब्राह्मणादि वर वृति में, निजानन्द लखितात
देव पितर गन्धर्व सब, विविध जाति के जान
देवों में उत्कृष्टता निजानन्द करि मान ॥

## गौ की महिमा

गौ का कीर्तन करने से श्रवण करने से दान दर्शन प्रशंसा करने से सर्व पापों का नाश होता है इसलिये यह

गौ कल्याण रूप है महाभारत अनुशासन-पर्व अध्याय ५१ श्लोक २८ गौ सदा लक्ष्मी का मूल है, गौ से परे कोइ चीज नहीं है, गौ ही यज्ञ का नेत्र है, तथा मुख है।

## कन्या विक्रिय निषेध

जो कन्या का पालन करके धन के लोभ से विक्रिय करता है सो पापी कुम्भी पाक नरकों में जा करके कन्या के मल मूत्र का भक्षण करता है, कृमि और कौवों करके चवदह इन्द्र पलटे तब तक पीड़ा कूं प्राप्त होता है। देवी भागवत अ० १८ श्लोक-८६—८७ में लिखा है कि जो देवताओं का ब्राह्मणों का गुरु का द्रव्य हरण करने वाला है, तथा कन्या का पैसा लेने वाला है वो अधोगती को प्राप्त होता है।

## इस संसार में जीना किसका सफल है

वाराह पुराण अ० १७४ श्लोक ४६ में कहा है कि जीना उसका सफल है, जिसकी वाणी रसीली अरु मधुर है, और भार्या सती पुत्रवती हो लक्ष्मी दान के लिये हो, सोई गुणवान और सोई धर्मवान है कि जिस के जन्म से वंश की उन्नति हो, परोपकार जिसके हृदय में

रहता हो, कंठ तक प्राण आजाने पर भी परोपकार नहीं त्यागते रवि, चन्द्रमा, बादल, वृक्ष, नदी, गौओं, सज्जन लोग, एते परोपकार के लिये ही युग युग में भगवान ने उत्पन्न किये हैं, जिसके जीवित रहने से बहुतों का जीवन होता है, उसका ही जीवन सफल है। उसके पग पग में सदा सम्पदा है। और जो मनुष्य उपकार नहीं करता है उससे तो वन का घास भी श्रेष्ठ है। क्यों कि जिससे पशुओं का उदर भरण होता है, और डरकोप पुरुषों के लिये छिपने को जगह मिलती है ॥

ॐ पूर्ण मदः पूर्णमिदं पूर्णात्पूर्ण मुदच्यते । पूर्णस्य पूर्ण मादाय, पूर्णमेवावशिष्यते । ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः ॥



# श्री श्री १०८ श्री विवेक नाथ जी महाराज

## के शिष्य निरंजन नाथ कृत कछुक भजन और छन्द

सोरठा—श्री गुरु दीन दयाल, कृपा दृष्टी मुझ पर करो,
मेट अविद्या जाल, देवो सुख शान्ति सदा ॥१॥

### ( भजन राग बनजारा ताल ३ )

गुरु देव नमामि नमामि, करूं बारंबार नमामि ॥ टेर ॥

हो आप सकल हितकारी, मैं आयो शरण तुम्हारी जी ।
सब घट के अन्तरयामी ॥१॥ करूं ॥

भो भगवन् भरम मिटावो, भव बंधन तोड़ हटावो जी ।
मैं दास आप हो स्वामी ॥२॥ करूं ॥

मेरो योग क्षेम करदीजे, यह जन्म वृथा नहीं सीजे जी
कोई रहे न बाकी खामी ॥३॥ करूं ॥

यूं नाथ निरंजन गावे, चरणों में शीश नवावे जी ।
होउं जपणहार निज नामी ॥४॥ करूं ॥

( भजन राग बनजारा ताल ३ )

गुरु देव मैं शरण तुम्हारी, करो भवसागर से पारी ॥टेर॥

मेरो तन सब औगुण भरिया, तव शरण अनेकों
तारिया जी। मेरे औगुण दो सब टारी ॥१॥ करो ॥

किये धर्म कर्म बहु बिरिया, अरु तीरथ धामों
फिरिया जी। अजे मन-नहीं धीरज धारी ॥२॥ करो ॥

सब छोड़ शरण तव परिया, अब शुष्क वृक्ष करो
हरिया जी। देवो ज्ञान विचार को वारी ॥३॥ करो ॥

तुम जीवन हित अवतरिया, मेरे मन में निश्चय
धरिया जी। कहे निरंजन नाथ पुकारी ॥४॥ करो ॥

( भजन राग बनजारा ताल ३ )

मेरे सतगुरु प्राण आधारी, मेरी बिगड़ी दशा सुधारी ॥टेर॥

सब कर्म कलेश मिटाया, मोह पड़दा दूर हटाया जी।
सब भेद भावना जारी ॥१॥ मेरी ॥

निज आतम रूप लखाया, भवसागर पार बसाया जी।
मेरी डूबती नौका तारी ॥२॥ मेरी ॥

भव स्वर्ग पताल आकाशे, निज रूप मुझे सब भासे जी।
इम आवागवन निवारी ॥३॥ मेरी ॥

तिहुं काल जगत नहिं माया, इक नाथ निरंजन थाया जी।
अब क्या कहूँ बचन उचारी ॥४॥ मेरी ॥

## ( भजन )

भागसी भागसी भागसी रे दुःख गुरु की शरण
में भागसी ।।टेर।।

गुरु बिना शांति सुख नहिं पायो । दाह लगो नित
आगसी रे ।।१।। दुःख गुरु की ।।

और उपाय कोई कर क्यों न देखो । दूणी उपाधि चित्त
लागसी रे ।।२।। दुःख गुरु की ।।

बहुत युगन को सूतोड़ो हंसो । गुरुवचनों सूं जागसी
रे ।।३।। दुःख गुरु की ।।

श्रवण मनन निदिध्यासन करके । जीव बुद्धि परित्यागसी
रे ।।४।। दुःख गुरु की ।।

ब्रह्म अहं दृढ़ निश्चय धारि के । वृत्ति रहीन विभागसी
रे ।।५।। दुःख गुरु की ।।

नाथ निरंजन गुरु सम जग में । कोई नहीं अनुरागसी
रे ।।६।। दुःख गुरु की ।।

## ( भजन )

जोयलो जोयलो जोयलो जी गुरु आये
जगत में जोयलो ।।टेर।।

चारो ही साधन धार हृदय में । गुरु चरणों चित
पोयलो जी ।।१।। गुरु आये ।।

तन मन धन वच अर्पण करके । कर सेवा मन मोयलो जी ॥२॥ गुरु आये ॥

सतगुरु तुम पर किरपा करसी । थे सच्चा गुरु का शिष्य होयलो जी ॥३॥ गुरु आये ॥

दृढ़ विश्वास गुरु वचनों में राखो । तो मुक्ति भुक्ति फल दोयलो जी ॥४॥ गुरु आये ॥

गुरु ईश्वर ईश्वर गुरु जानो । भेद बुद्धि ने खोयलो जी ॥५॥ गुरु आये ॥

नाथ विवेक गुरु दया करी जब । निरंजन नाथ निर्भोयलो जी ॥६॥ गुरु आये ॥

(भजन)

सारलो सारलो सारलो जी । सत गुरु से सबद निज सारलो ॥ टेर ॥

नरतन पायो तेरो अवसर आयो । मिल गुरु जनम सुधारलो जी ॥१॥ सतगुरु ॥

सार सबद सत गुरु जी से सुण के । शुद्ध हृदय में धारलो जी ॥२॥ सतगुरु ॥

मनन करो नित संग दुर्जन तज । संशय-सकल विसारलो जी ॥३॥ सतगुरु ॥

वृत्ति अनातम त्याग परेरी । सोहं ब्रह्म चितारलो

जी ॥४॥ सतगुरु ॥

ब्रह्म ज्ञान परगट जब होसी। आवागिवण निवारलो जी ॥५॥ सतगुरु ॥

गुरु विवेक मिल्या नाथ निरंजन को। पायो किनारो भव पारलो जी ॥६॥ सतगुरु ॥

( भजन )

गायले गायले गायले रे। हरि नाम सुमर गुण गागले ॥टेर।

ऊठत हर हर बैठत हर हर, हरभज भोजन खायले रे ॥१॥ हरि नाम ॥

बहुत जनम को बिछड्यो प्रीतम। खोज २ घर लायले रे ॥२॥ हरि नाम ॥

क्या तू सोच करे दिन-राती। हर चरनों चित लायले रे ॥३॥ हरि नाम ॥

जग विषयन की प्रीति त्यागो। हर संग हेत लगाय ले रे ॥४॥ हरि नाम ॥

पीछो फेर मन नाथ निरंजन। हर हृदय में पायले रे ॥५॥ हरि मास ॥

## ( भजन राग तोटक छन्द की )

शिव नाम जपो तन पाप कटे । मन की सब
पीर मिटावत है ।। टेर ।।

पिछले सब ही दिन बीत गये । अब भी बिन भजन बितावत है ।
सुर दुर्लभ मानव देह मिली । बिरथा किस हेतु गमावत
है ।।१।। शिव ।।

क्यों भूल रह्यो विषया रस में । होय दीन दुखी तिन के वश में
जग रीत की प्रीत निजे यश में । कोई कार काम नही
आवत है ।।२।। शिव ।।

सुत मात पिता नहीं संग धावे, यह जीव परलोक जभी जावे ।
दुख टारन को वहाँ कुण आवे, जमराज करम भुगतावत है
।।३।। शिव ।।

मुख नाम जपे अरु मन लावे, सोई ज्ञान जहाज पे चढ़ि
जावे । भवसागर पार पहुंच जावे, पद नाथ निरंजन गावत है ।

## भजन राग प्रभाती

सतगुरु पर उपकारी रे, मैं देख्या जग में सतगुरु
पर उप कारी रे ।। टेर ।।

सुत पितु माता रे, बैन रु भ्राता रे ।
बिन स्वारथ नहीं नारी रे ।।१।। मैं देख्या ।।

राजत रवि जिम, घन ज्यों गाजत ।
ब्रह्म विद्या के परचारी रे ॥२॥ मैं देख्या ॥
वचन मनोहर, वेद उक्त कहि ।
संशय देत निवारी रे ॥३॥ मैं देख्या ॥
जगत जाल सब, मोह मिटावे रे ।
शरण आवे अधिकारी रे ॥४॥ मैं देख्या ॥
आतम अपनो, आप लखावे रे ।
देह अभिमान विडारी रे ॥५॥ मैं देख्या ॥
दर्शन कर मन, परसन्न होवे रे ।
मिट जावे चिन्ता सारी रे ॥६॥ मैं देख्या ॥
विवेक नाथ गुरु जी, ज्ञान बतायो रे ।
निरंजन नाथ मन धारी रे ॥७॥ मैं देख्या ॥

( भजन राग प्रभाती )

सतगुरु परम उदारा रे, कोई जाने जग में सतगुरु
परम उदारा रे ॥ टेर ॥
मनुष रूप धरि, जग में आया रे ।
निर्गुण ब्रह्म अपारा रे ॥१॥ कोई जाने ॥
जाने विना हृदय, प्रेम न उपजे रे ।
प्रेम विना अंधियारा रे ॥२॥ कोई जाने ॥

जो सतगुरु जी से, प्रेम लगावे रे।
ो जावे भव जल पारा रे ॥३॥ कोई जाने ॥
वार वार गुरु को, करूं मैं वन्दना रे।
न मन अरपूं सारा रे ॥४॥ कोई जाने ॥
दुःखी दीनों पर, करुणा के सागर।
ारणागत रखवारा रे ॥५॥ कोई जाने ॥
निरंजन नाथ कहे, गुरु समदाता रे।
ूआ न होवण हारा रे ॥६॥ कोई जाने ॥

॥ भजन ॥

भजन विना रे, खाली खोवो न उमरिया ॥ टेर ॥
विष भरिया फल, मीठा कर मान्या।
खाय खाय रे, जाकूं सब नर मरिया ॥१॥ भजन ॥
तज पुरुषारथ, कुण सुख पावे।
चाल्यों विना रे, नहीं पावे रे नगरिया ॥२॥ भजन ॥
लागे नहीं दाम थने, सारो सराजाम खने।
ूंजी धर्यों रे, जैसे पुण्य नहीं करिया ॥३॥ भजन ॥
ओ अवसर वंदा, फिर नहीं आवे।
कब वसे रे, घर जकोंरा उजड़िया ॥४॥ भजन ॥
नाथ निरंजन, कर मन मंजन।
भगती करके रे, देखो बहु नर तरिया ॥५॥ भजन ॥

॥ भजन ॥

प्राणी सोच समझ कर चाल, करो मत मन की मानी है।
मन की मानी है, इसी में अपनी हानी है ॥ टेर ॥

दिन दिन उमर जाय चली, क्या तुमसे छानी है।
तूं सूतो चिन्ता त्याग भूल की चादर तानी है ॥१॥ प्राणी ॥

चित में चंचलता मत राखो, कर निगरानी है।
होय हुशियार हुकम में करलो, मन सैतानी है ॥२॥ प्राणी ॥

मन विषयन में जाय उसीसे, करो गलानी है।
अंतरमुखता पाय, बनो ईश्वर के ध्यानी है ॥३॥ प्राणी ॥

लोक लाज अरु मान बडाई, दुख की खानी है।
नाथ निरंजन सुखी बसो, होय निरअभिमानी है ॥४॥ प्राणी ॥

॥ भजन ॥

जुगती जनम मरण मिटजाय, कोई जन ऐसी करलो रे।
एसी करलो रे तुरत भवसागर तरलो रे ॥ टेर ॥

धरा धरे ज्यों क्षमा गरीबी, धीरज धरलो रे।
कोई खिजावे कोई रिझावे, जरणा जरलो रे ॥१॥ जुगती ॥

काम क्रोध मद लोभ मोहके, सन्मुख लरलो रे।
भक्ति ज्ञान वैराग सदा, उर अन्दर भरलो रे ॥२॥ जुगती ॥

अवसर आयो हाथ, हाथ में हीरा हरलो रे।
मरणो पड़े न फेर, मौत कोई एसी मरलो रे ॥३॥ जुगती ॥

भूल गया निज धाम आपणो, पीछो घरलो रे ।
नाथ निरंजन कहे गुरु से, खास खबर लो रे ॥४॥ जुगती ॥

## ॥ भजन ताल दादरा ॥

जगत सब झूठो है विस्तार, जो उपजे सो सकल विनाशे।
किस से करिये प्यार ॥ टेर ॥

झूठी काया सुख दुःख खानी, सदा नहीं इकसार ।
जन्म रू मरण इत्यादिक लेवें, मिल गये पट विकार ॥१॥ जगत सब ॥

झूठी माया सब जग बाधो, अपने कार व्यवहार ।
आदि अन्त मध्य है दुःख दाई, देखो हृदय विचार ॥२॥ जगत सब ॥

मात पिता अरु भाई बन्धव, बेटा बेटी नार ।
अन्त काल में सहायक नाही, बन्धन देवन हार ॥३॥ जगत सब ॥

नाथ विवेक गुरु बन्धन काटे, भव से कर दियो पार।
नाथ निरंजन जाण्या यथारथ, परगट कहत पुकार ॥४॥ जगत सब ॥

॥ भजन ॥

प्यारे करलो ज्ञान युक्ति पा लेनारे, पायो मानुष जनम

न रुला देनारे । हांरे हांरे हां, पायो मानुष जनम न
रुला देना रे ॥ टेर ॥

मिला मानुष जनम यह भारी है, आई रंक से राजा की वारी है ।

करो सत असत विचारी है, कोई नीति का हुकम चला लेना रे ॥१॥ हांरे हां ॥

प्यारे वेद पुराण युं गाते हैं, उत्तम ईश्वर की भक्ति बताते हैं ।

ऋषि मुनि ऐसा समझाते हैं, तांते ईश्वर का ध्यान लगा लेना रे ॥ २ ॥ हांरे हां ॥

चालो वेदों की चाल निराली है, त्यागो जगत की भेडा ये चाली है ।

इस चाली में बहुत बेहाली है, कोई सिंघ की चाल चला लेना रे ॥३॥ हांरे हां ॥

करो सत गुरु पूरा भाई जो, देवे तुम को स्वरूप लखाई जो ।

मिटै जन्म मरण दुःख दाई जो, सुख नाथ निरञ्जन पा लेना रे ॥४॥ हारे हां ॥

## ॥ भजन ताल कवाली ॥

मोको मिलगयो मेल मिटालो, साधो सतसंगत सरन्हालो ॥ टेर ॥

पूरब पुण्य पाय प्रगटयो है, नर तर निपट निरालो । जुगती जोय जतन कोई करलो, कटे करमोंरो जालो ॥१॥ मौको मिलगयो ॥

गुजर गई गुजरान ज्ञान बिन, रही में राम रिझालो । पंच पांच कूं पकड़ पछाड़ो, सतगुरु शब्द संभालो ॥२॥ मौको मिलगयो ॥

कोई कुसंगी कारा करसी, थे थाको मत चालो । सत सायबसूं सनमुख होके, हर हर हर गुण गालो ॥३॥ मौको मिलगयो ॥

जो जग जीत चैन चित चाहो, मन की मेर मुकालो । नाथ निरंजन निरख निजानंद, मेहरस में मत वालो ॥४॥मौको मिलगयो ॥

दोहा—रे मन भटक संसार में, क्यों दुःख देवे मोहि ।
शिक्षा साची मानले, मैं समझाऊं तोहि ॥

॥ भजन ॥

सुण मनवा म्हारा बांधे, पापोंरा भारा कोंयने शुभ कर्म कमाले बांधे पापोंरा भारा कोंयने ॥ टेर ॥

कूड़ कपट कर करे कमाई, खाय कुंटुम्बी सारा।
तूं परलोक अकेलो जासी, कोई न संगी थारा रे ॥१॥ सुण मनवा ॥

सबकूं करमों के अनुसारी, फल देवे करतारा।
तूं चिंता कर मती किसी की अपनो कर निस्तारा रे ॥२॥ सुण मनवा ॥

नाम रूप जो बना ज़गत यह माया किया पसारा।
माया काया मान आपणी, दुख पावे संसारा रे ॥३॥ सुण मनवा ॥

ईश्वर भक्ती साधु संग कर, करले तत्व विचारा।
नाथ निरञ्जन कहे तुरत ही. हो भवसागर पारा रे ॥४॥ सुण मनवा ॥

॥ राग माढ़ ताल दादरा ॥

मैंतो मन कूं मारूं ठोक सुधारूं, जाऊं जीत संसार।
सतगुरु जी री सैन चितार जी ॥ टेर ॥

मन मारयां विन भवजल तिरणों, डुवो न होवणहार ।
मन जीत्यों जग जीत्यो जावे, यूं कहे वेद पुकार जी ॥१॥ मैं
तोमन ॥

यावत विषय पदारथ जग में, क्षण भंगुर हैं असार ।
आवे जावै स्थिर न रहावै, तिनकुं देऊं निवार जी ॥२॥ मैं
तो मन ॥

राजस तामस वृत्ति का जीना, नहि मेरे हितकार ।
शुद्ध सतोगुण वृत्ति रहे नित, इनसे मेरो प्यार जी ॥३॥ मैं
तो मन ॥

जहां जहां मन निकल कर जावै, वाहिर विषयाकार ।
तहां से रोक करूं वश अपने, कर कर ब्रह्म विचार जी ॥४॥ मैं
तो मन ॥

नाथ विवेक गुरु सैन बताई, वेद विधि अनुसार ।
नाथ निरञ्जन मनकूं मारो, पावो मोक्ष दवार जी ॥५॥ मै
तो मन ॥

( भजन राग माढ़ ताल दादरा )

म्हारा मनवारे ख्याली उलटी चाली, थें क्यों झाली आय,
तूं तो फिर पीछे पछतायरे ॥ टेर ॥

भवजल धार विषय रस मांही, दिन दिन वहतो जाय ।

सुख सागर परमातमा पूरण, सो थें दियो भुलाय रे ॥ १ ॥ म्हारा ॥

चिंतामणि को काच के बदले, खोय रह्यो किण भाय ।
नरतन हीरो पाय गमायो, विषयों में लपटायरे ॥२ म्हारा ॥

जल मथि घृत निकास्यो चाहे, सिकता तैल कढ़ाय ।
आतम छोड़ अनातम वणियों सुखियो किण विध थाय रे ॥ ३ ॥ म्हारा ॥

उलटो जातों घणा जुग बीता, अब तो सीधो आय ।
नाथ निरंजन कहि समझाये, आतम इस्थिति पाय रे ॥ ४ ॥ म्हारा ॥

( भजन राग माढ़ ताल दादरा )

म्हारा मनवारे बीरा सुखरी सीरा छोड्यों किण दिस जाय ।
तू घर में मौज उडाय रे ॥ टेर ॥

घर में धन गड्यो है तेरे, ताकूं खोजे नाय ।
बाहिर ढूंढ्यो क्यों कर पावे, आतम धनघट मांयरे ॥ १ ॥ म्हारा ॥

नाभ कंवल में है कस्तूरी, मृगो वन कूं धाय ।
निज आतम की जोंण विनायुं, गाफिल गोता खाय रे ॥ २ ॥ म्हारा ॥

भूमि पति जब दर दर डोलें, सो किम सोभा पाय ।

महा भूपन को भूप कहिजे, तूं क्यों दुखियो थाय रे
॥ ३ ॥ म्हारा ॥

आपही को जब आप मिटावे, आपही में मिल जाय।
नाथ निरंजन फेर न आवे, सरिता सिन्धु समाय रे
॥ ४ ॥ म्हारा ॥

( भजन राग माड ताल दादरा )

म्हारा मन बहुरंगी हो सत संगी, कर अपनो निस्तार ओ
अवसर बार न वार रे ॥ टेर ॥

जब लग देह निरोगी है तेरी, कर पुरुषारथ सार।
ओ जग खेल जुवे सम जानो जीत जाजे मत हार
रे ॥ १ ॥ म्हारा ॥

नाना रूप धरया थें पहले, जूण असी लखचार।
अब के मोको खूब बण्यों है, आतम रूप निहार
रे ॥ २ ॥ म्हारा ॥

जल पय भिन्न करे हँस जैसे, त्यूं कर तत्व बिचार।
तन अभिमान असार तियागो, आतम सत उर धार
रे ॥ ३ ॥ म्हारा ॥

साची प्रीत संतों की जानी, काची प्रीत संसार।

नाथ निरंजन जाची भली विध, संशय नहीं लिगार रे ॥ ४ ॥ म्हारा ॥

( भजन राग माड़ ताल दादरा )

म्हारा मनवा रे खोजी भीतर सोजी जाकू खोजन जाय।
तूं दूजो भाव मिटाय रे ॥ टेर ॥

निज छाया हित जब लग दौड़े, छाया नहीं पकड़ाय।
बैठ रहे जब स्थिर हो के, तन छाया मिल जाय रे ॥१॥ म्हारा ॥

घर में चीज बाहर किम, पावे भटक भटक मरजाय।
आतम अपनो आप कहिजे, सो बाहिर नहीं पाय रे ॥२॥ म्हारा ॥

सूरज शीत निवारण कारण, धूप कूं जैसे चाय।
त्यों मन भूल निजानन्द केवल, विषयों में ललचाय रे ॥ ३ ॥ म्हारा ॥

तूंजो तूंजी त्याग परेरा, हूंजी हूंजी गाय।
हूं को जोड़ भूमानन्द मांहीं, पूरण तृपति थाय रे ॥ ४ ॥ म्हारा ॥

कौन जगो जहाँ आतम नाहीं सब जग रह्यो समाय।
नाथ निरंजन अन्दर बाहिर, सत गुरु दियो दिखाय रे ॥ ५ ॥ म्हारा ॥

( भजन राग माढ़ ताल दादरा )

म्हारे मनके मानी सीख सुहानी, सतगुरु दी समझाय।
ये तो आई हमारे दाय जी ॥ टेर ॥

चारों वेद पुराण अठारे, संत कहे तिन पाय।
सो निज रूप अखंड अनादि नित्यानन्द अचाय जी ॥ १ ॥ म्हारे ॥

तीरथ नेम वरत जप पूजा, जाके हेत कराय।
सो सब सफल भये अब मेरे, निश्चल पदवी पाय जी ॥ २ ॥ म्हारे ॥

उठत बैठत खावत पीवत, रह्यो सदा लिव लाय।
सब ही ठौड़ निरंतर व्यापक, आतम छोड़ न जाय जी ॥ ३ ॥ म्हारे ॥

नाथ विवेक परम हितकारी, दे उपदेश जगाय।
नाथ निरंजन जागि रह्यो है, कबहु नींद न आय जी ॥ ४ ॥ म्हारे ॥

( भजन राग माढ़ ताल दादरा )

म्हारो आतम प्यारो जानन हारो, सत्य स्वरूप अपार
जड़ चेतन में इकसार है ॥ टेर ॥

अचल असंगी आवे न जावे, मरे न मारणहार।
खावे न पीवे जुगो जुग जीवे, सब जग को आधार है
॥ १ ॥ म्हारो ॥

बंधन खोले मौन न बोले, सोवे न जागे लिगार।
कर्म न करता धर्म न धरता, बंध मुक्त के पार है
॥ २ ॥ म्हारो ॥

पुरुष न नार न अन्दर बार न, कारज कारण टार।
पुण्य न पाप न भुखो न धाप न, निर्मल निरविकार है
॥ ३ ॥ म्हारो ॥

भोग न भोगी गृही न योगी, नहिं कोई जीत न हार।
एक न दोय मिटे नहीं होय न, निर्गुण निराकार है
॥ ४ ॥ म्हारो ॥

स्वामी न दास न दूर न पास न, वास न वस्ती उजार।
जीव न ईश न शाप आसीस न, निकलंक निराधार है
॥ ५ ॥ म्हारा ॥

जाणी अजाणी न वाणी न खाणी, लाभ न हाणी निहार।
नाथ निरंजन कैणी न रैणी. वस्तु रहित उचार है
॥ ६ ॥ म्हारा ॥

## ॥ राग पहाड़ी ताल केरवा ॥

जोति जागी हमारे मन मांहीं, मन मांहीं रे मेरे तन मांहीं ॥ टेर ॥

अखंड उजालो है दिन राती, चन्द सूरज की गम नाहीं ॥ १ ॥ जोति ॥

कबहु न विनसे एक रस भासे, अनंत जुगों की अवधि मांहीं ॥ २ ॥ जोति ॥

रवि शशि अनल तारा बिजली सब, इस ही ज्योती की परछाई ॥ ३ ॥ जोति ॥

विवेक नाथ गुरु ज्योति रूप है, नाथ निरंजन अलग नाहीं ॥ ४ ॥ जोति ॥

( भजन राग पहाड़ी ताल कैरवा )

बीती जावै उमर नादानी में, नादानी में रे हेवानी में ॥ टेर ॥

श्वास अमोलक लाल मिले हैं। सो तूं फेंक रह्या पानी में ॥ १ ॥ बीती ॥

सुर दुर्लभ यह नरतन पायो। फिर भी रह्यो नित हानी में ॥ २ ॥ बीती ॥

मोह ममता कर आप बँधायो। भटक रह्यो चहूँ खानी में ॥ ३ ॥ बीती ॥

अब तूं निरंजन नाथ सिमर जो। सार वेद गुरु वानी में ॥ ४ ॥ विती ॥

## ॥ भजन ताल कवाली ॥

अब मेरा सफल फकीरी बाना, मैंतो हो
गया मस्त दिवाना ॥ टेर ॥

नहीं किसी से मतलब मेरा, नहीं कहां को जाना।
अपनी मौज चलूँ अरु बैठुं, कायम नहीं ठिकाना ॥ १ ॥ अब ॥

चाहे प्रेम करे कोई हमसे, चाहे वैर बढ़ाना।
सुख दुख करम, शुभाशुभ देवे, विरथा दोष लगाना ॥ २ ॥ अब ॥

सूते सहज समाधी लागी, किस कूं कहूँ जगाना।
जागे जगत भगत कोई सो कर, दुनिया भरम उडाना ॥ ३ ॥ अब ॥

नाथ विवेक गुरु मस्ताना, कर दिया आप समाना।
नाथ निरंजन कर दुख भंजन, ज्ञान गुंज गलताना ॥ ४ ॥ अब ॥

( भजन ताल कवाली )

मैं तो अजर अमर अविनाशी, सब घट व्यापक स्वतः प्रकाशी ॥ टेर ॥

उपजे देह बढ़े पुनि देह, घटत जाय व्हे नाशी। मैं तो जनम मरण से न्यारा आतम सब सुख राशी ॥१॥ मैं तो अजर ॥

खाना पीना प्राण आधीना, हरष शोक मन पासी। भूख प्यास अरु हरष शोक से, आतम सदा उदासी ॥२॥ मैं तो अजर ॥

लोक परलोक में आना जाना, सूक्ष्म देह की फासी। निराकार निर्बन्धन चेतन नहीं आवे नहीं जासी ॥३॥ मैं तो अजर ॥

कोई मुक्ति कैलास बतावै, कोई वैकुंठ निवासी। नाथ निरंजन जीवन मुक्ति पायों बिना ठगासी ॥४॥ मैं तो अजर ॥

( भजन ताल कवाली )

अब मेरा लेखा होगया पूरा, बाकी रह्या न यावे अधूरा ॥ टेर ॥

जीव ब्रह्म की एक सता है, माने जुदा सो कूरा। प्रत्यक ब्रह्म अभिन्न पिछाने सो साधु जन सूरा ॥१॥ अब मेरा ॥

पांच तत्व की देह बनी है, इक दिन होसी धूरा।
मेरा इनसे क्या प्रयोजन मैं नित निकलंक नूरा ॥२॥ अब मेरा ॥

धरम राज को कागज फाड्यो, जनम मरण लख दूरा।
धरम राज को आतम सोई मेरो रूप हजूरा ॥३॥ अब मेरा ॥

भेद भरम को मूल उखाड्यो लख चेतन भर पूरा।
नाथ निरंजन रंग न संग न रक्त कृष्ण नहीं भूरा ॥४॥ अब मेरा ॥

( गजल ताल धमाल )

धुला दिल प्रेम पानी से, चढ़े रंग ज्ञान का नीका ॥ टेर ॥

हजारों जनम विषयों मे, गमाये भोगते गाफिल।
किया कुछ ख्याल भी नाहीं, के किस विध मोक्ष हो जीका ॥१॥ धुला दिल ॥

मनुष तन की बड़ाई को, बखाने वेद सुर ज्ञानी।
परम पद मोक्ष दायक है, चराचर जीव का टीका ॥२॥ धुला दिल ॥

स्वर्ग पाताल भूमी में, जिधर देखा उधर धोखा।
दिखाते हैं सुधारस को, पिलाते गरम जल फीका ॥३॥ धुला दिल ॥

निरंजन नाथ जब जाना, मिटे संशय सबी मन के।

र नहीं पास है तेरे, वो है निज आतम सब ही
का ॥४॥ धुला दिल ॥

॥ भजन ॥

कर सत संगत मन समझावो, थोंरी कायारी करणी
सुधारो । मानुष जनम सफल करलीजे ॥ टेर ॥

सत संग से मन निरमल होवे, जासूं दरसे ब्रह्म निरालो ।
जनम मरण को बन्धन छूटे, थोंरो कटे करमोंरो
जालो ॥१॥ कर सत ॥

संत सरोवर अमृत भरिया, जाकूं पिये कोई जन वडभागी ।
धार वैराग विषय रस त्यागया ज्योंरी सुरत भजन में
लागी ॥२॥ कर सत ॥

संत कहे निज हित की वातों, वो तो भिन भिन कर समझावे ।
भूला जीव फिरे भव माहीं वोंने मुक्तिरे मारगलावे ॥३॥
॥ कर सत ॥

सत संग ब्रह्म मिलन की कूंची, वोतो हिरदेरा ताला खोले ।
भरम किवाड़ उखड़ पड़े आगा, फिर चहुं दिस चेतन
जोयले ॥४॥ कर सत ॥

गंगा यमुना नर्वदा आदिक, जगमें तीरथ जो अघनाशा ।
जहां पर संत समागम होवे, तहां आय करे सब वासा
॥५॥ कर सत ॥

साच झूठ निर्णय कर भाखे, अरु प्रभु पद प्रेम उमंगा।
नित-प्रति ब्रह्म विचार बढ़ावे, ताकूं कहत मुनि सत संगा ॥६॥ कर सत ॥

गुरु कृपा सत संगत पाई, तामें तन मन खूब लगाया।
नाथ निरंजन सत् चित आनन्द, सोई ब्रह्म आप निज पाया ॥७॥ कर सत ॥

॥ भजन ॥

भजन बिन पछताना होगा वारंवार ॥ टेर ॥

नेम धर्म सत मारग चालो, खोटे कर्म स्वभाव मिटालो।
थोड़े दिन के बाद यहां से चल जाना ॥१॥ होगा ॥

यह काया बहु मूल्य लाल है, तुझको भी यह कभी ख्याल है।
विषय सुखों में लाग, लाल मत लुटवाना ॥२॥ होगा ॥

अपने गुण अरु दोष विचारो, दोष तजो गुण हृदय धारो।
खोटी संगत त्याग, साधु का संग पाना ॥३॥ होगा ॥

भगत जगत में मेल न व्हैला भगवत भक्त सो रहत अकेला।
देश एकान्त में बैठ निरंजन लिवलाना ॥४॥ होगा ॥

## ॥ राग सोरठ ताल दीपचन्दी ॥

फकीरी जगसे नाता तोड़, होय निश काम सहज सुख पावो। आतम में मन जोड़ ॥ टेर ॥

आतम अचल अखंड अनादि जामें लेश न खोड़ ।
सत गुरु शब्द धार हिरदे में, भरम भीतकूं फोड़ ॥१॥फकीरी॥

काम क्रोध मद लोभ गुमाना, अरिदल आगा छाड़ ।
पांचो इन्द्रिय जहां तहां दौड़े, तिन की बागों मोड़ ॥२॥ फकीरी ॥

मरणे से पहले मर रहना, मन की त्याग मरोड़ ।
मर होय अमर न फिर मरे, कबहु, कह गये संत करोड़ ॥३॥ फकीरी ॥

नाथ विवेक मिल्या गुरु पूरा, भाख्यो वेद निचोड़ ।
नाथ निरंजन सार समजिया, मिट गई मन की दौड़ ॥४॥ फकीरी ॥

॥ राग सोरट ताल दीपचन्दी ॥

फकीरी मरम न जाने कोय, जाण्यों जगत भरम मिट जावे । विचरे निरदुख होय ॥ टेर ॥

आस न पास न त्रास न कोई, रहत सदा निर्मोय ।
अटल अखाड़े में रमत निरंतर, ज्योती रूप निज जोय ॥१॥ फकीरी ॥

जागी जोत दसूं दिस मांही, अद्भुत त्राको लोय ।
लिपे छिपे न दिपे दिन राती, भरम अन्धेरो खोय ॥२॥ ॥ फकीरी ॥

जाग्या जती हती सब माया, रह्या मन्द मती सोय।
एक अखंड पिंड बृहमन्ड में मन की मानी दोय ॥३॥
॥ फकीरी ॥

नाथ विवेक गुरु फकर मिल्या जब, शुद्ध किया मल धोय।
नाथ निरंजन विमल पद पाया, निकलंकी निरभोय ॥४॥
॥ फकीरी ॥

॥ राग सोरट दीपचन्दी ॥

फकीरी पीछा हटे नहीं सूर, कर ललकार लड़े रण मांहीं।
करदे चकना चूर ॥ टेर ॥

मोह की फासी फिकर जगत के, त्यागदिये जिन दूर।
पांच कोप से काढ खडग को, चमकाई निज नूर ॥१॥
॥ फकीरी ॥

आशा तृष्णा चिंता त्यागी, मारदिया मगरूर।
शब्द स्पर्श रूप रस गंध कू, मार मिलाया धूर ॥२॥
॥ फकीरी ॥

सेवा करे कोई मन लाके, कोई जन करदे कसूर।
हरख शोक व्यापे नहीं कबहू, लख भूमा भरपुर ॥३॥

राग द्वेष भागा भिड युद्ध से, वाज्या अनहद तूर।
नाथ निरंजन फकर सोई साचा, और मकर सब कूर ॥४॥
॥ फकीरी ॥

## ॥ भजन ॥

मिल रहना प्रेम वढ़ाय, परस्पर धर्म नीति पहिचान ॥ टेर ॥
आपस में फूट मत राखो, सत वचन प्रीती से भाखो।
उपकार सुधारस चाखो, करदो देश सुखों की खान ॥१॥ मिल॥
आपस में फूट जब फैली, तब दशा हुई यह मैली।
तुम दशा संभालो पैली, जाथी पूर्व जनोंकी वान ॥२॥ मिल॥
सत धरम पे कटि बद्ध होओ, दुर्बुद्धि पाप सब खोवो।
शुभ कर्म बीज नित बोवो, उपजे फल सुख शांति निधान ॥३॥ मिल ॥
दोई भाव दूर कर रहिये, दुख दोष परों के सहिये।
प्रभु एक सर्व में लहिये, निर्गुण निराकार निरवान ॥४॥ मिल॥
जब अहंकार तज डारो, तब सगलो ब्रह्म पसारो।
मिट जावे थारो म्हारो, समकर लखे मान अपमान ॥५॥ मिल॥
सतगुरु मोहे अस समझायो, मेरो द्वितिया भरम मिटायो।
पद नाथ निरंजन गायो, मनमें उपज्यो प्रेम प्रधान ॥६॥ मिल॥

## ॥ कुंडलिया ॥

सत गुरु सत्य स्वरूप है, देवे सत उपदेश।
शिष्य समझे सत रूप कूं, रहे अविद्या लेश ॥
रहे अविद्यालेश, उसीसे जगत प्रकाशे ।

प्रारब्ध क्षय होय अविद्या, लेश नाशे ॥
कहत निरंजन नाथ, विलय होवे सब जगत।
चिदानन्द अद्वैत शेष सोई रेवे सत ॥

## ॥ चौपाई ॥

एक न दोय बन्ध नहीं मुक्ति, अन आतम आतम नहीं उक्ति।
जीव ईश नहीं वृद्धी न हानी, नाथ निरंजन है निर्वानी ॥

## ॥ आरती ॥

आरती अपार निज आतमा की कीजिये, आतमा की
कीजिये आतमा में रीजिये ॥ टेर ॥

देश काल वस्तु कृत अन्त न भजीजीये, व्यापक
अनन्त सर्व रूप समजिजीये ॥ १ ॥

अहं ब्रह्म अग्नि धूप वासना जलीजिये। स्वप्रकाश रूप
दीप आतमा लखिजीये ॥ २ ॥

एक ब्रह्म देखनो सो चन्दन लगिजिये। ब्रह्म में
अध्यस्त जगत पुष्प ये चढिजीये ॥ ३ ॥

विवेक नाथ गुरु के शब्द चित् दीजीये। नाथ यों
निरंजन परम पद लीजिये ॥ ४ ॥

## काम क्रोधादि पांच अरिवर्ग का वर्णन और तिनकी निवृत्ति का संक्षेप से उपाय

### ॥ मनहर छन्द ॥

#### काम

काम बलवान भारी, वशकिये नर नारी,
भूल गये सुधिसारी, बुद्धि हीन भया है
काम को स्वभाव जागे, शील धर्म कर्म भागे,
विषय भोग प्रीतिलागे नारी वश रह्या है
नारी से प्रीतिलगावे, ज्ञानध्यान भूल जावे,
कभी नहीं मोक्ष पावे, जन्म हारगया है
कोऊ संत बडभागी काम वाम प्रीतत्यागी,
निरंजन वृत्ति लागी सोई सुखी थया है ॥१॥

### ॥ मनहर छन्द ॥

#### क्रोध

क्रोध अग्निसम जानो, दुःख रूप पहिचानो,
सुख को न हेतु, मानो दुख दर्शाऊ है

क्रोध को स्वभाव आवे, तन मन भड़कावे,
सुध बुध भूल जावे, कछु न सुहात है।
तन आपनो जलावे, आग दूजे को लगावे,
दुर्वचन सुनावे पुनि, पीछे पछतात है।
क्रोधहु तें धर्म नाश, क्रोधहु ते यम पाश,
निरंजन नाथ क्रोध, त्याग्यों सुख शांत है ॥२॥

॥ मनहर छन्द ॥

लोभ

लोभ को कहूँ मैं अग, याको मति करो संग,
भजन में करै भंग, लोभ अति पाप है।
लोभ करि पाप करै, अधिक संताप धरै,
पचि पचि आप मरै, कबहू न धाप है।
थोड़ो धन पावे वामें तोष, नहीं आवे पुनि,
इतउत धावे येही, लोभ को प्रताप है।
निरंजन नाथ सारे दोष, आवे साथ जहां,
लोभ भरी बाथ वो न देखे पुण्य पाप है ॥३॥

॥ मनहर छन्द ॥

मोह

मोह जैसो फांसी नहीं, गुरु बिना नाशी नहीं,
जग से उदासी नहीं भ्रमे भवसिंधु में।

मोह के प्रमाण सब जगत भ्रमत देखो,
कहां तक कहूं लेखो जावत चौरासी में।
गुरु की शरण आवे मोह फन्द छूट जावे,
और से न प्रीतिलावे गुरु ज्ञान मन में।
निरंजन नाथ कहे शमादि साधन गहे,
मोह जाल नाहि रहे दोष हटे तन मे ॥४॥

॥ मनहर छन्द ॥

अहंकार

देह अभिमान अहंकार बलकारी महा,
तिन ही ते मूढ नर फिरत भुलायो है।
देह माने गेह माने पाप पुण्य आप माने,
राग आने द्वेष ठाने ताते दुःख पायो है।
जन्म मरण आप माने स्वर्ग नरक भटकाने,
जीवईश भेद जाने दीन हो रहायो है।
निरंजन नाथ गुरु कृपा से भयो सनाथ,
देहाध्यासत्याग निज रूप में समायो है ॥५॥

सवैया

पूर्ण ब्रह्मचर्यव्रत धारिके कामनात्याग के काम निवारो।
ग्रहण क्षमा दुर्वाक्य तजो लघुता करुणा कर क्रोध कूं टारो।

मनधार संतोषहि लोभतजो गुरु ज्ञान कू पायके मोह विडारो।
सत्य असत्य विचार निरंजन, कर्तृ भोक्तृ अहं भावहि जारो ॥६॥

## ॥ राग प्रभाती मंगल ताल ३ ॥

गुरु चरणों शीश निवाऊं जी, गुरु चरणों
शीश निवाऊं ॥ टेर ॥

सत गुरु देव दया निधि स्वामी, मैं बलिहारी जाऊं।
तन मन अरप करूं जो सेवा, तो बड़भागी कहाऊं ॥१॥
धूप दीप कर करूं आरती, चन्दन पुष्प चढाऊं।
मन में ध्यान धरूं सत गुरु को, सदा अखंड लिवलाऊं॥२॥
या विधि पूजन करके गुरु को, गुरु ही के गुण गाऊं।
कृपा दृष्टि कर देखें गुरुजी मैं कृतारथ थाऊं ॥३॥
कभी दूर नहिं जाऊं गुरु से, चरणों में सुखपाऊं।
रहूं प्रसन्न सदा दर्शन कर, मन की तप्त बुझाऊं ॥४॥
गुरु बिन और आसरा झूठा, किस कूं व्यथा सुनाऊं।
नाथ निरंजन निर्भय नगरी, गुरु गम पाय बसाऊं ॥५॥

## अथ श्री गुरु महिमाष्टक

कवित्त

गुरु महाराज म्हारो कीनो शुभ काज,
भव सिंधु बांधी पाज म्हने तार लीनो छिन में।

जो गुरु न करते पार डूब जातो काली धार,
गोता खातो वार वार जन्म मृत्यु तिन में।
खुल्या मेरा भाग नेक[1] गुरु सु मिल्या विवेक,
ज्ञान दियो ब्रह्म एक भेद नहीं जिन में।
ब्रह्म सो अनूप गाथ पायो निरंजन नाथ,
दूजो नहीं ताके साथ दोय देखे किन मे ॥१॥
जोई जोई पूछूं ताको शीघ्र समाधान करे,
जोई जोई मांगू सोईदेवे गुरु द्याल है।
भक्ति रु वैराग ज्ञान ध्यान सब कर लीना,
साधनों को साध कर बैंटे हीरा लाल है।
जो कोई जिज्ञासु जन श्रद्धा धार आवे ढिग,
ताहि के मिटाय देत अविद्या को जाल है।
निरंजन नाथ कहे मैं तो कृतारथ भयो,
नाथ सु विवेक गुरु मेरे प्रतिपाल है ॥२॥
गुरु गुरु रटने से अज्ञान अंधेरो जावे,
गुरु गुरु रटने से सारा काम छजे है।
गुरु गुरु रटने से चित्त सु एकाग्र होवे,
गुरु गुरु रटत विकार सब तजे है।
गुरु गुरु रटे सोई सुखी इस लोक मांहीं.

१ अ

गुरु गुरु रटत परलोक पावे विजै हैं
निरंजन नाथ गुरु शब्द को प्रताप ऐसो,
ऐसो गुरु शब्द कोई भाग्य शाली भजे है ॥३॥
गुरु के समीप रह्यों वैराग बढ़त नित;
गुरु के समीप रह्यों जाने सारासार है
गुरु के समीप रह्यों काम क्रोध त्याग देत,
लोभ मोह अहंकार भाग जावे हार है
नित्य प्रति ब्रह्म को विचार जहां होत रहे,
आसुरी संपत्ति तहां रहे न लिगार है
निरंजन नाथ गुरु देव के समीप वास,
कियो सहुंलास पायो आनन्द अपार है ॥४॥
सत गुरु देव सत शबद सुनाय देत,
साचा शिष्य होय सो तो धार लेवे मन में
धार कर सार वार वार ताको चितवत,
राखे नहीं आस किसी वस्तु की लोकन में
देहाकार वृत्ति त्याग ब्रह्माकार वृत्ति करे,
आतमा को ब्रह्म रूप जाने इसी तन में
ज्ञान अपरोक्ष गुरु देव की दया से जब,
होत है सो अधिकारी मरै नहीं जनमें ॥५॥
गुरु ही को माने देव गुरु ही को ठाने सेव्य,

गुरु ही से जाने भेव सोई शिष्य खास है।
गुरु ही की माने आज्ञा गुरु वचनों में लग्या,
सोई शिष्य झट जाग्या जग से उदास है।
गुरु ही से लेवे ज्ञान गुरु ही को धरे ध्यान,
गुरु वाक्य को प्रमान धार लिया जास है।
गुरु सु विवेकनाथ ताहि कूं निवाऊं माथ,
कहे निरंजन नाथ सु गुरु को दास है ॥६॥
गुरु विना गावे सो तो काहु को न भावे पुनि,
गुरु विना ध्यावे जाको ध्यान झूठा मानिये।
गुरु विना ज्ञान भान चित्र के समान देखो,
ताहि तें अज्ञान अंधकार नहीं हानिये।
गुरु विना नेम नहीं ईश्वर में प्रेम नहीं,
गुरु विना जप तप धरम न जानिये।
निरंजन नाथ कहे निगुरा मनुष जोई,
ताके संग बैठने से हानी पहिचानिये ॥७॥
सत गुरु ब्रह्मा रूप सत गुरु विष्णु रूप,
सत गुरु शिव रूप धार अवतर्या है।
सत गुरु वसिष्ठ रु पराशर वेद व्यास,
सत गुरु गोरख कपिल रूप धर्या है।
सत गुरु चराचर विश्व में विराज मान,

नाम रूप धार कर वही विस्तर्या है।
सत गुरु नाथ सु विवेक मिल्या कृपा करि,
निरंजन नाथ का सकल दुःख हर्या है ॥८॥

## ॥ सोरठा ॥

सत गुरु समरथ आप, सबी कला धारण करी।
उनहीं के परताप, वरणी नाथ निरंजन ॥९॥
महिमा कही न जाय, सत गुरु पूरण ब्रह्म की।
चित्त प्रसन्नता पाय, कही निरंजन नाथ इव ॥१०॥

## दोहा

यह महिमा गुरु देव की, पढ़े सुने नर कोय।
श्रद्धा युत धारण करे, बहुरि जन्म नहिं होय ॥११॥

इति श्री गुरु महिमाष्टक ॥ समाप्त ॥

## ॥ भजन राग माढ़ ताल दादरा ॥

म्हारा मनवा रे भाई आग की खाई, जैसो ओ संसार
या में सुख न देख्यो लिगार रे ॥ टेर ॥
दूज से दुखड़ो दूणो है रे त्रिविध ताप हीजार।
चोथ मांही चेतन होय रहना पांच विषय कूं टार रे ॥१॥

खट उर्मो से दूर बसोरे, सत एक ब्रह्म विचार ।
आठो ही पैर रहे लिव लागी, नव तत्व को दे डार रे ॥२॥
दसम सब में आतम देखो, एकादश व्रत ही धार ।
द्वादशी मैं दूजो नाहीं तेरस तूं तत् सार रे ॥३॥
चवदस में इक चेतन व्यापक पूनम रूप अपार ।
एकम एक अखंड अनादि भरम का पड़दा पार रे ॥४॥
नाथ विवेक है परमदयालु दातारों दातार ।
रूपनाथ निज रूप पिछान्यो, नित निरगुण निराधार रे ॥५॥

## ॥ आरती ॥

ओम् जै गुरु सुख दाता, स्वामी जै गुरु सुख दाता ।
जो कोई शरणे आवे, सो नित सुख पाता ॥ टेर ॥
व्यापक निर्गुण रूप अनादि, नहीं आवो जाता ।
नर तन धार पधारे जग में विख्याता ॥ १ ॥
स्मृति वेद पुराण सभी के, हो पूरण ज्ञाता ।
आप ही रचने हारे, आप ही समझाता ॥ २ ॥
वचन शिरोमणि आप, सुणावो सब के मन भाता ।
धार्यों मिटे विषमता, पावे कुशलाता ॥ ३ ॥
सत्य असत्य को करो निवेड़ो, उलझन सुलजाता ।
शिष्य करो निर्बन्धन, विचरे हरपाता ॥ ४ ॥

गो ब्राह्मण के बहुत हितैषी, हो सब विभ्र त्राता।
ऐसा परोपकारी विरला जग आता ॥ ५ ॥
नाथ विवेक गुरु की किरपा परगट दरसाता।
श्री क्रिसन सरणागत सेवक जश गाता ॥ ६ ॥

## ॥ राग देश ॥

सइयो गुरु दरशन फल पाया ए, बहुत जुगों का
सूता हंसा पल में जगाया ए ॥ टेर ॥

बहुत जनम का जीव अचेती, गुरु शब्द सुणाया ए।
सुणतां शब्द जिजक कर जाग्या, मोह नींद उडाया ए ॥१॥
अज्ञान रात अरु मोह नींद जग स्वपन कहाया ए।
ज्ञान जाग्रत भई जिन उर में, स्वपन सृष्टि विलाया ए ॥२॥
अज्ञान अ वरण मिट्या गुरु, किरपा खुद दरशन पाया ए।
जैसा था तैसा भर पाया, आनन्द अथाया ए ॥३॥
उत्तम नाथ गुर सत चित, आनन्द सोई लखाया ए।
गिरधर सैन लखि सत गुरु की, ता बीच समाया ए ॥४॥

## ॥ राग आसावरी ॥

साधो भाई गुरु कर ज्ञान विचारा, गुरु बिन मुक्ति
होवे नहीं किसी की वेद रु संत पुकारा ॥ टेर ॥

बहुत जुगों का पुन्य परगटिया, मानुष तन अवतारा।
झूठी जान जगत सारो को, समजो मरजन हारा ॥१॥
मानुष तन की शोभा बरखे रिशी मुनि जन सारा।
बिना ज्ञान यह अति अधम है स्वान शूकर मनुजारा ॥२॥
मानुष जनम मिल्या है, अब ये, करलोनी निस्तारा।
बिना ज्ञान सब जीव जगत के, भुक्ते चौरासी सारा ॥३॥
अपनो रूप जोय अभागी. तू शुद्ध अखंड अपारा।
अपनो रूप लख्यों बिन भोंदू जनमें बारम्बारा ॥४॥
उत्तम नाथ मिल्या गुरु पूरा, दिया शब्द तत सारा।
गिरधर सैन लखी सतगुरु की, हो गया भवजल पारा ॥५॥

## ❀ ॐ नमः शिवाय ❀

नमोऽस्तु आदित्य समान वक्र, नमोऽस्तु आदित्य मौलिन्।
नमोऽस्तु तेज पिनाक धारि, नमोऽस्तुते भूतपतेंशुधारिने ॥
नमोऽस्तुते भस्मविभूति शील, नमोऽस्तुते काम शरीर नाशिन्
नमोऽस्तुते सूक्ष्म अनन्त रूपिन्, नमोऽस्तुते विधे अनंत रूपिन्
नमोऽस्तुतेय मानंत रूपिन् नमोऽस्तुते भूत भविष्य भव्य।
नमोस्तुतेऽपूर्व निकेत वास, नमोऽस्तुते चै अविमुक्त वासिने ॥
नमोऽस्तुते परम मूर्धिनवासिन्, नमोऽस्तुते लोक समुद्रवासिन्
नतोऽस्तुते आत्म शरीर वासिन्। नमोऽस्तुतेसर्वहिरण्य गर्भ

नमोऽस्तुते देवहिरण्य रेता, नमोऽस्तुते देवहिरण्य वासिन् ।
नमोऽस्तुते देवहिरण्य पाद, नमोऽस्तुते देवहिरण्य मौले ॥
नमोऽस्तुते देवहिरण्य वर्ण, नमोऽस्तुते देवहिरण्य कर्ण ।
नमोऽस्तुते देवहिरण्य नैत्र, नमोऽस्तुते देवहिरण्य पाणे ॥
नमोऽस्तुते देवहिरण्य द्रंष्ट्र, नमोऽस्तुते देवहिरण्य कर्मन ।
नमो नगेंद्रात्मक देवनित्यं, नमोऽस्तुते शंकर नील कंठ ॥
नमोऽस्तुते देव सहस्त्र धारन, नमोऽस्तुते पिंगल नील लोचन ।
नमोऽस्तुते सर्व जगद्गुरो भव, नमोस्तुते भूत गणांत्र शोभित
नमोस्तुते कर्म सहस्त्रपूजित, नमोस्तुते चारण सिद्ध सेवित ।
नमोस्तुते ऋषिगणैः सुपुजित, नमोस्तुते यज्ञ सहस्त्र कल्प ॥
नमोस्तुते कल्प सहस्त्र भूवित, नमोस्तुते ऋषभपद्मनाभाव्य
यात्मन् ॥

